को जीतने में सिंहराज के समान अनुत्तमूलरूपी नागराज के लिए मत्त राज के समान वीर 'सरणंकर' संघराज शोभायमान हैं।

उनके अग्रवर शिष्य 'अतरग्राम' निवासी 'भण्डार राजगुरु' के नाम से प्रसिद्ध थे। वह सागर के समान गम्भीर शास्त्रराशि को धारण करने-वाले थे। उनके मध्य शिष्य सुमङ्गल स्थविर थे।

उन्होंने मूलभाषा (पालि) में धर्म रस से युक्त गम्भीर एवं कठिन अर्थ जाल से बद्ध स्थित उस 'मिलिन्दपञ्ह' को शुद्ध बुद्धि से विशेषतः सिंहली भाषा में किया। यह सद्धर्म का दर्पण योग के लिए अमृत रसायन बन गया।"

— • —

# आठवाँ अध्याय

# ८ आधुनिक युग

## सम्राट् राजाधिराज

कीर्ति श्री राज के पश्चात् गद्दी कैन्डी के सिंहासन पर बैठा। इसे भी पूर्व सम्राट् की ही भांति धार्मिक कृत्यों तथा विद्या आदि से प्रेम था और इनके अभ्युदय एवं प्रगति में उसे आनन्द आता था। उस समय समुद्र के किनारे का भूभाग डचों के हाथ में था। अन्तिम सिंहल राजा द्रविड़ वंश के थे और विवाह सम्बन्ध के कारण ही गद्दी के अधिकारी हो सके थे। जनप्रिय होने के लिए उनके लिए यह परमावश्यक था कि बौद्ध धर्म तथा उसकी भाषा पालि के प्रति अधिक अनुराग का प्रदर्शन करें। अतः इस सम्राट् ने भी इसी मार्ग का अनुसरण किया।

उस समय भारत में स्थित अंग्रेज यह नहीं चाहते थे कि उनके अधिकार से केवल २० मील ही दूर डचों का शासन स्थापित रहे और यह बात बहुत दिनों से उन्हें खटक रही थी तथा इसे समाप्त करने के लिए वे मौका ढूँढ़ रहे थे। १७६१ ई० में कीर्ति श्री के समय में ही उन्होंने अपना दूत कैन्डी भेजा था जो सिंहल सम्राट् के प्रति सन्धि-प्रस्ताव को लेकर गया था यद्यपि राजा ने इस प्रतिनिधि से ठीक से भेंट की पर सन्धि के सम्बन्ध में कोई निर्णय तय नहीं हुआ। १७९५ में हालैंड अंग्रेजों के विरुद्ध यूरोप में चल रहे युद्ध में सम्मिलित हो गया और सिंहल से डचों को हमेशा के लिए समाप्त करने का यह अंग्रेजों के लिए स्वर्णावसर था तथा उन्होंने यहाँ भी डचों के विरुद्ध युद्ध घोषणा की और अपने उद्देश्य में सफल हुए। १७९६ ई० में जनरल स्टुअर्ट कोलम्बो के सामने सेना लेकर पहुँचा और उन्हें आधीनता स्वीकार करने के लिए कहा और १६ फरवरी १७९६ ई०

में कोलम्बो पर ब्रिटिश झंडा फहराने लगा क्योंकि इस दिन डचों ने अंग्रेजों की सभी शर्तें मंजूर कर ली।

सिंहल के सामन्तों ने आगे चलकर आपसी षड्यन्त्र द्वारा कैन्डी पर भी अंग्रेजों के अधिकार को जमने में सहायता दी। श्री विक्रमराज सिंह अन्तिम सिंहल राजा था। तात्कालिक प्रधान मन्त्री किसी भी प्रकार से उसे समाप्त करना चाहता था और इसके लिए अनेक षड्यन्त्र उसने किये। इन सबका राजा के चरित्र पर बहुत व्यापक प्रभाव पड़ा। उसके मस्तिष्क की शान्ति समाप्त हो गयी तथा दुष्ट साथियों ने इसी बीच मन मस्त करने की सलाह देकर उसे शराब पिलाना भी प्रारम्भ कर दिया। उसका जीवन घोर रूप से पतनोन्मुख हुआ और वह रोमाञ्चकारी अत्याचारों की ओर प्रवृत्त हुआ।

इससे प्रजा में विद्रोह की आग सुलगी और सिंहल के प्रधान मन्त्री तथा ब्रिटिश गवर्नर मार्च ने इसका लाभ उठाकर २ मार्च १८१५ ई० को सिंहल की स्वतन्त्रता सदा के लिए समाप्त कर दी और सम्पूर्ण देश पर अब उनका अधिकार हो गया। जिस सन्धि के अनुसार सम्पूर्ण द्वीप के शासन सूत्र पर अंग्रेजों का एकाधिकार हुआ उसमें स्पष्ट रूप से यह स्वीकार किया गया था कि वे बौद्ध धर्म तथा आचार-विचार में दखल नहीं देंगे और सदा ही इनकी रक्षा करेंगे। पर प्रारम्भिक दिनों में अंग्रेजी शासन ने भी ईसाई प्रचारकों के साथ अत्यन्त सहानुभूति रखी। ईसाईमत का जिस क्रूरता और बर्बरता से पोर्तुगीजों ने सिंहल के मस्तक पर बलपूर्वक जमाया था और जिस प्रवञ्चना के साथ डचों ने क्रूरता को छोड़कर अन्दर ही अन्दर प्रसार। संवर्धन किया था उस मोह को अंग्रेज जाति भी न छोड़ सकी और उन्होंने प्रारम्भ में वस्तुस्थिति को ही बनाये रखना चाहा तथा तदनुसार अनेक कार्य भी किये। गवर्नर टामस मेटलैंड ने चाहा कि सरकारी पदों के लिए ईसाई होने की शर्त हटा दी जाय पर इस प्रस्ताव का विरोध तात्कालिक 'सेक्रेटरी आफ स्टेट' ने किया और यह कार्यान्वित नहीं हुआ। अतः मिशनरी लोग स्कूल खोलकर ईसाईमत का प्रचार करने लगे और स्कूलों में जो कहें

शिक्षा दी जाने लगी उसमें सदा ही इस भावना का पुट रहा करता था कि उनका अपना धर्म हास्यास्पद विश्वासों से ओतप्रोत है। इसके विपरीत ईसाई धर्म ही स्वस्थ सभ्यता का प्रतीक है' यह भावना भी उनमें कूट-कूट कर भरी जाने लगी।

इसके विरुद्ध सिंहल निवासियों में विचार जागृत हुए और इसका विरोध करने के लिए पादरियों ने सिंहल-साहित्य तथा पालि-वाङ्मय की कमियाँ आदि का पता लगाने के लिए इनका अध्ययन भी प्रारम्भ किया। इसके पश्चात् वे इस निष्कर्ष पर पहुँचे कि बौद्ध पुस्तकें केवल कूड़ा-करकट नहीं हैं। यद्यपि प्रारम्भ में यह कार्य खंडन-मंडन के लिए ही शुरू हुआ पर इसने एक नया मोड़ लिया। उधर स्कूलों में पढ़े सिंहल बच्चों में अपने मूलधर्म तथा परम्पराओं के प्रति सम्मान की भावना का जागरण हुआ और वे स्थान-स्थान पर मिशनरियों द्वारा अपनी आस्थाओं के प्रति किये गये आक्रमणों का जवाब देने लगे। अनेक-अनेक विहारों में 'उपोसथ' के लिए एकत्रित भिक्षु भी मिशनरियों द्वारा बौद्ध आस्थाओं के प्रति प्रकट किये गये प्रहारों का उत्तर उसी प्रकार की खंडनात्मक शैली में प्रस्तुत करने में प्रवृत्त होने लगे। इसी समय 'मोहोट्टिवत्त गुणानन्द' नामक एक तरुण 'श्रामणेर' का पदार्पण हुआ। इन्होंने ईसाई शास्त्रों का अति गम्भीर अध्ययन किया और उनमें पारंगत होने के पश्चात् वे शास्त्रार्थ के लिए निकल पड़ने को समुद्यत भए। इनकी वाणी में वह ओज, शौर्य तथा प्रतिभा थी कि उनके समक्ष प्रतिवादियों के मन सम्मोहन की भाँति मस्त हो गए। इन्होंने ईसाई पादरियों को खुले आम शास्त्रार्थ के लिए ललकारा। पहले तो इन लोगों ने इस तरुण 'श्रामणेर' की अवहेलना की परन्तु इससे इनके उत्साह में कोई कमी नहीं आयी और नवागम के प्रखर तेज से देदीप्यमान तथा ईसाइयों के शास्त्र-ज्ञान में पूर्ण दीक्षित गुणानन्द ने 'पानदुर शास्त्रार्थ' के खुले आम जनता के बीच १८७३ ई० में पादरियों का ऐसा पराभव किया कि सम्पूर्ण सिंहल में एक बार पुनः शास्ता के आगमों का जयजयकार गूँज गया तथा बौद्धधर्म के शान्ति-स्रोत के प्रवाह से लेकर दीप

की दिशाएँ प्रशान्त हो उठीं और सर्वत्र बौद्धनिनाद की विजय वैजयन्ती फहरा गयी।

इस प्रकार एक बार पुनः बुद्ध-सन्देशों से सिंहल देश की वायु सुरभित हो गयी और आधुनिक युग में बौद्ध धम एवं पालि वाङमय के अभ्युदय की लहर सम्पूर्ण देश म दौड़ गयी। अपना सर्वस्व देकर लोगों न गुणानन्द को उनके उद्देश्य की पूर्ति में सहायता प्रदान की और बौद्ध धर्म के पुनरुत्थान के लिए आवश्यक सामग्रियों—शिक्षा उत्साह तथा प्रेस—की ओर लोगों का विशेष ध्यान गया तथा इनको सुलभ कराने में लोग तन मन और धन से जुट गये। ईसाइयों के तो अपने कई प्रेस थे और उनसे लोहा लेने के लिए बौद्धों ने अपने प्रसों की स्थापना की। स्याम के सम्राट् ने प्रेस स्थापना में प्रचुर धन देकर अपने अपूर्व सहयोग का प्रदर्शन किया और 'लङ्कोपकार प्रेस' नामक प्रथम प्रेस की स्थापना 'गाल' म १८६२ ई० में हुई। गुणानन्द ने रोमन कैथलिकों के गढ़ 'कोटहेन' को अपना प्रमुख अड्डा बनाया और वहीं पर दायकों की सहायता से 'सर्वज्ञ-शासनाभिवृद्धि-प्रेस' नामक प्रस की स्थापना की। बाद में आगे चलकर इस प्रकार के अनेक प्रसों की स्थापना हुई। इसके पश्चात् बौद्ध ग्रन्थों के प्रचारार्थ प्रकाशन का कार्य प्रारम्भ किया गया और सर्वप्रथम इसके लिए 'मिलिन्दपञ्ह' को सिंहली अनुवाद के साथ प्रकाशित करने के लिए चुना गया क्योंकि विरोध-पक्ष के खंडन एवं अपने पक्ष की स्थापना के लिए यही पालि का सर्वोत्तम ग्रन्थ है। इसका प्रकाशन १८७७-७८ ई० में श्री गुणानन्द के ही सम्पादन में हुआ।

गुणानन्द क शास्त्रार्थ की ओर 'थियोसाफिकल सोसाइटी' के संस्थापक अध्यक्ष कर्नल हेनरी स्टील आल्काट का ध्यान आकर्षित हुआ और वे भी बौद्ध धर्म की ओर आकृष्ट हुए। वे सभी धर्मों का व्यापक समन्वय चाहते थे और मानव के आध्यात्मिक विकास में बौद्धोपदेशों के महत्व का अनुभव करते हुए उनके मूल अध्ययन के लिए वे सिंहल आये। वहाँ बौद्ध धर्म-विषयक अध्ययन में रत होकर शास्ता के उपदेशों के गूढ़ तत्वों से वे अत्यन्त प्रभावित हुए तथा सिंहली बौद्धों से उनकी प्रगाढ़ मैत्री स्थापित

हुई तथा उनके निर्देशन में १८८० ई० में कोलम्बो में 'बुद्धिस्ट थियोसोफिकल सोसायटी' की स्थापना हुई।

इस पुनरुत्थान की लहर ने यूरोपीय विद्वानों को भी पर्याप्त रूप से प्रभावित किया और पालि तथा बौद्धधर्म की महिमा स्वयं यूरोपीय विद्वानों द्वारा प्रसारित होने लगी। चाइल्डर्स तथा रीज डेविड्स आदि ने पोर्तुगीज काल में धर्मान्धता की आग में भस्म होने से अवशिष्ट ग्रन्थों का प्रकाशन प्रारम्भ किया। इस प्रकार आगे चलकर सुखद परिणाम यह हुआ कि शिक्षा विभाग के डाइरेक्टर ने 'प्राच्य शिक्षा विभाग' की स्थापना सिंहल में की और इससे पालि के अध्ययन को विशेष बल तथा प्रोत्साहन प्राप्त हुआ।

सिंहल में पालि की शिक्षा की ओर विद्वानों का ध्यान आकृष्ट हुआ और राजधानी के सन्निकट ही वे एक ऐसे विद्यापीठ की स्थापना करना चाहते थे जहाँ पर भिक्षु तथा गृहस्थ दोनों ही सिंहली पालि तथा संस्कृत की शिक्षा प्राप्त कर सकें। इस प्रस्ताव को कार्यरूप में परिणत करने के लिए उन्होंने 'हिक्कडुवे सुमङ्गल' को आमन्त्रित किया। वे एक बहुश्रुत भिक्षु थे। उन्हें अट्ठकथा-सहित सम्पूर्ण त्रिपिटक के गहन अध्ययन के साथ-साथ संस्कृत-भाषा पर भी पूर्ण अधिकार एवं पाण्डित्य प्राप्त था और इन सबके वे सर्वश्रेष्ठ पंडित थे। साथ ही प्रारम्भ हुए बौद्ध पुनरुत्थान काम में भी उनका सर्वाधिक योगदान था। गुणानन्द का ईसाई पादरियों के साथ जो सुप्रसिद्ध शास्त्रार्थ हुआ था उसमें उनके सहायक के रूप में वे भी सम्मिलित हुए थे। अतः उन्होंने १८७४ ई० में 'विद्योदय परिवेण' की नींव डाली जो उत्तरोत्तर विकास को प्राप्त होता रहा और आज विश्वविद्यालय के रूप में प्रतिष्ठित है।

१८७५ ई० में कोलम्बो के बाहर 'पेलियगोडा' नामक स्थान में 'विद्यालंकार परिवेण' की स्थापना हुई। यह 'धम्मालोक' स्थविर द्वारा स्थापित हुआ था जिनके शिष्य 'रत्नपाल धर्माराम' नामक स्थविर अपने समय के पालि के सर्वश्रेष्ठ विद्वान् थे। इसी परम्परा में 'धम्मानन्द' नायकपाद हुए, जो इन पण्डितों के नायक भदन्त आनन्द कौसल्यायन तथा

बहुत बड़े विक्रमी और पराक्रमवान् राजा ने शत्रु राजाओं को परास्त किया उनकी पुरी 'जयवर्धनपुर' ऐसी ही थी जैसे इन्द्र का निवास अमरावती हो।

अपनी गुणवती भगिनी 'सरोजवती' की स्मृति में महार्ह कारगिरि नामक पर्वत पर उन्होंने 'सरोजवती' नामक विहार बनवाया,

और अपनी माता रानी 'सुमेधा' की स्मृति में उत्तम तथा महाशोभावाले महाविहार 'सुमेधा परिवेण' का निर्माण शुभ 'पब्बटवत' में कराया।"

६ विमलसार स्थविर—इन्होंने 'सासनवंसदीप' नामक काव्य लिखा जिसमें बौद्धधर्म का इतिहास व्यक्त है—

"तब महिषी (माया) उस (गर्भ) के दस मास पूर्ण होने पर अपने स्वजनों के भवन में जाने की कामनावाली हुई। प्रियकर प्रियतम राजा से उसने पूछा—देव मुझे देवदह नगर जाने की इच्छा है।

उस नरपति ने देवी के उस वचन को स्वीकार कर सुन्दर कपिलवस्तु से लेकर सारे मार्ग का कदली कदली-ध्वजा पूर्णघट आदि से स्वर्ग के सुरपथ की भांति सजवा दिया।

तब शैय्या से उठकर, द्वार के पास स्वयं जा (बोधिसत्त्व ने) पूछा—'यहाँ कौन है?' 'यहाँ महाराज छन्दक नामक मैं अमात्य हूँ।' नरेन्द्र ने कहा—छन्दक मैं निष्क्रमण करूँगा।

७ रत्नजोति (मातले)—इन्होंने 'गुणगुणचरित' नामक एक संक्षिप्त रचना में 'विद्यालय परिवेण' के संस्थापक आचार्य की प्रशंसा प्रस्तुत की है—

'मैं न मरा श्री गुणगुण संघ-स्वामी विद्यालय नामक परिवेण के प्रसिद्ध पति कालीश्वर तथा विविधकालाचार्य के उत्कृष्ट-चरित को मैं संक्षेप में कहता हूँ।

पिता के पद को प्राप्त 'मेंग्डान' राजा ने मेरी कुशाग्र बुद्धि से प्रसन्न होकर पालन किया। "

८. पिपविसत (पिपुसत)—ये एक स्वाभाविक कवि थे। इनके ये तीन पालि काव्य ग्रन्थ सुन्दर कृतियाँ हैं—(१) 'महाकस्सपचरित (२) 'महानेक्खम्मचम्पू' (३) 'कमसाम्पत्ति'।

इनके नमूने हैं—

"तब पिप्पली माणव की माता ने नित्य ही उसे स्त्री लाने के लिए अनेक प्रकार से कहते हुए (इस वचन से) पुत्र को अतिशय रूप से पीड़ित किया।

उन ब्राह्मणों ने सलाह दी—'भो निश्चित रूप से 'मद्र' देश में 'सागल' (स्यालकोट) नामक श्रेष्ठ नगर है। वहाँ सुन्दरियों की खान है इसलिए इच्छित की साधना के लिए वहीं चलें।

मद्र देश के आभारण समान उस सागल नामक श्रेष्ठ पुर में जाकर नाना जनों से आकीर्ण वहाँ सुन्दर तीर्थ स्थानों को उन्होंने देखा।"

'महानेक्खम्मचम्पू' में बुद्ध के बाहर निकलने का वर्णन है—

"तब उस समाचार के श्रवण से उत्पन्न प्रीतिप्रमोद की अधिकता से परम हृदयवाले अनाथपिण्डिक गृहपति ने अपरिमित जनसमूह को ले पाँच सौ महाश्रेष्ठियों से अनुगमित होकर, योजन मात्र मार्ग पर अगवानी कर, अनेक प्रकार के पूजाभिमान करते निरन्तर होनेवाले सहस्रों साधुवादों से भुवन लोक के आच्छादित होते हुए जनसमूह द्वारा पूजित भगवान ने भिक्षु संघ के साथ निकल कर अपरिमित समय से संचित तीस पारमिताओं के अतिशय प्रभाव से उत्पन्न सारे त्रिभुवन के विस्मयदायक अति महान् बुद्धानुभाव से अचेतन पृथिवी के निम्न स्थानों को उन्नमित करते उन्नत स्थानों को समीभाव करते बिना बजाये भी वीणा वेणु मृदंग शंख ढोल आदि बाजों को बजाने तथा स्वयं ही अपना-अपना नाद को छोड़ने सम्पूर्ण नर नारियों द्वारा पहन गये सोने-चाँदी-मणि-रत्न के आभूषणों से अधिकतर

पुत्र उस माता का मृत मृग की मारी के लिए आहार, प्यासी के लिए पानी लाकर घोंसले में देता है।

सूखे काठ के समान जिसके पेट से भी भूनी काँपती वह पुत्र को जोहती खड़ी रहती है।

उसके लिए बड़ी मेहनत से आहार ढूँढकर वह घोंसे में से जल्दी जल्दी माँ के पास आता है।

जो मृग पूर्व उसे मारा तो वह बुढ़िया क्या करेगी वह माता क्या खाये वह माता क्या पिये ?

पुत्र कौन उसे खिलायगा कौन उसे पिलायेगा कौन उसे आश्वासन देगा वह तो एक ही पुत्रवाली है ?

हे मृग वह अनाथ माता किसे आलिंगन करे किसको, मृग वह चूमे या किससे प्रियालाप करे।

पुत्र तू पत्थर का नहीं है न तो तू मिट्टी का है न तो तू काठ का है न तो तू निर्मित ही है।

एक बार ही पुत्र आ जा जब तक मैं जीती हूँ पुत्र मैं तेरे चरणों पर गिरती हूँ हे पुत्र आ जा।

तू ही एक मात्र पति है तू ही शरण है तेरे बिना मैं दीन-अनाथ हूँ कैसे मैं जीऊँ, कैसे मैं जीऊँ।

--

किसी की गर्भिणी प्रिय भार्या घोंसले में है हे पुत्र पति के आने की प्रतीक्षा करती हुई आहार चाहती है।

उसकी भी हे मृग प्रिय भार्या बच्चों को तथा परिसंविलों को देखती ठीक से सोय।

वे चिड़िया के बच्चे मुँह से चूँ चूँ भी न कर पासने के भीतर ही नष्ट हो गये।

कुन्द और चन्द्रबन्धु (कुमुद) के समान मन्दहासवाले सुन्दर आनन से युक्त लोक को आमन्त्रित करने के लिए घोर 'आवट्ट' (आवर्त-संसार) के बन्धन में पड़े सूर्यवंशी लोकबन्धु, अप्रमत्तों के बन्धु हे मुनिराज अबन्धु के बन्धु तुम्हीं मेरे एक बन्धु हो।

क्षीरसागर के चन्द्रमा के समान तुम श्वेत तथा शीतल हो। जनों के मानस को तुम तृप्त कर देनेवाले हो। तुम्हारे प्रति प्रसन्नता प्रदर्शन मात्र से 'महुकुम्भता' आदि भर कर देवता हुई। तुम्हीं कामप्रद मणि हो।"

कवि परिचय

"नील सागर के समान नारियल के वन में देव-मन्दिर समान अनेक मंजिलों की आपण (बाजार) वाले बिजली के दीपों से हतान्धकार व्योम-मार्गवाले वर्ग में आस्थावान सज्जनों के 'मिगम' नामक पुर में

कुन्द और हार सी श्वेत बालुका-विस्तृत प्रांगणवाले बौद्ध भिक्षुओं के वास करने के अनेक भवनवाले सदाचार, दान दया आदि से पवित्र भिक्षु वाले साधुओं के शेखर 'अभयशेखर' नामक विहार में"

१६ सुमङ्गल (सोगुत्त)—इस तरुण भिक्षु ने 'मुनिन्दापदान' नामक लघु काव्य लिखा है—

'जहाँ-तहाँ हंसयुगल कूज रहे थे जहाँ-तहाँ पुष्प लताएँ पुष्पित थीं जहाँ-तहाँ स्वच्छ क्रौंच निनाद से युक्त जहाँ-तहाँ कमल-कुन्द से वासित

सारस तथा मोर के झुंडों से युक्त मैना-तोता द्वारा आश्रित तथा भौंरों से लीन कमलिनी से युक्त था। इसे देख वे मन में बहुत प्रसन्न हुए।"

ग्रन्थ समाप्ति

" 'उडुगर' नामक प्रसिद्ध ग्राम में 'सुधम्मावास' नामक शुभ परिवेण में शासन के परम सेवा परायण 'सोगुत्त' नामक ग्राम में उत्पन्न स्थविर ने बुद्धाब्द २५०० (१९५६ ई०) में भक्तिपूर्वक इस ग्रन्थ 'मुनिन्दापदान' को रचा।"

सिंहल में पालि का पठन-पाठन बहुत बढ़ा हुआ है। भिक्षु तो पालि में दक्षता प्राप्त करना ही चाहते हैं गृहस्थ भी उससे वंचित नहीं हैं। विद्या-

लंकार और विद्योदय दोनों विश्वविद्यालय विशेषकर इसी उद्देश्य से स्थापित किए गए हैं जिनमें पालि के अध्ययन पर ध्यान दिया जाता है। इनमें प्राचीन प्रणाली को उतना आश्रय नहीं दिया गया है। इसलिए जैसे भारत में संस्कृत का गंभीर साहित्य लुप्त होता जा रहा है, वैसे ही यहाँ भी पालि के साहित्य के लिए भय है। पर भारत में जिस प्रकार से संस्कृत के गम्भीर साहित्य की रक्षा के लिए 'वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय' जैसी संस्थाओं की स्थापना करके चेष्टा की जा रही है उसी प्रकार से सिंहल के उपर्युक्त विद्यालय भी अपने उद्देश्य-पूर्ति में सफल हैं।

— o —

नाना रत्नों से भरी दूकानों से समाकीर्ण नाना उद्यानों से शोभित रमणीय 'कावेरिपट्टन' में

"'उरगपुर' निवासी आचार्य भदन्त बुद्धदत्त द्वारा इस 'अभिधम्मावतार' नामक अभिधर्म में प्रवेश करानेवाला ग्रन्थ समाप्त हुआ।"

'खुद्दकनिकाय' के 'बुद्धवंस' की 'मधुरत्थविलासिनी' नामक अट्ठकथा के रचयिता भी यही हैं। जान पड़ता है और अट्ठकथाएँ लिखी जा चुकी थीं और यही केवल इनके हाथ आ पायी। इसमें इन्होंने कहा है—

"सद्धर्म में रत शीलादिगुण प्राप्त बुद्धसिंह द्वारा सत्कारपूर्वक सुचिर काल तक प्रार्थित होने पर इस 'बुद्धवंस' की अत्थवण्णना' का आरम्भ मैं करता हूँ।

बुद्ध की पंक्तियों के प्रकाशक प्राचीन अट्ठकथाओं के मार्ग का अनुसरण करते हुए मैंने 'बुद्धवंस' की अट्ठकथा बनायी।"

(२) धम्मपाल—द्रविड़ प्रदेश के इस आचार्य की कृतियाँ बुद्धघोष से कम महत्त्वपूर्ण नहीं हैं। वास्तव में बुद्धघोष द्वारा छोड़े हुए कार्य की पूर्ति इनके द्वारा हुई है। इनकी रचनायें हैं—

(१) परमत्थदीपनी (खुद्दकनिकाय के उन ग्रन्थों की अट्ठकथा जिनका बुद्धघोष ने व्याख्यान नहीं किया है। इस प्रकार उदान इतिवुत्तक विमानवत्थु, पेतवत्थु थेरगाथा थेरीगाथा एवं चरियापिटक की यह अट्ठकथा है)

(२) नेत्तिप्पकरणअट्ठकथा

(३) दीघनिकाय-अट्ठकथा-टीका

(४) मज्झिमनिकाय-अट्ठकथा-टीका

(५) संयुत्तनिकाय-अट्ठकथा-टीका

(६) अङ्गुत्तरनिकाय-अट्ठकथा-टीका

(७) जातकट्ठकथा-टीका
(८) अभिधम्मट्ठकथा-टीका
(९) बुद्धवंस-अट्ठकथा-टीका
(१०) विसुद्धिमग्ग-टीका

इनका जन्म द्रविड़ प्रदेश के 'काञ्चीपुर' नामक स्थान में हुआ था। ये बुद्धघोष के पश्चात् हुए, अर्थात् पाँचवीं सदी के पश्चात्। युआन् च्वाङ ने जिन धर्मपाल का उल्लेख किया है वे इनसे गुरु तथा महायानी थे और नालन्दा के आचार्य थे।

इनकी शैली का नमूना है—

"महाकारुणिक, ज्ञेयसागर-पारङ्गत, निपुण गम्भीर, विविध नय की देशना देनेवाले नाथ की मैं वन्दना करता हूँ" (उदानट्ठकथा)।

"जिस महर्षि की चर्या सम्पूर्ण लोक के हितार्थ है, उस लोक के अध्यापक अचिन्त्य प्रभाव को मैं वन्दना करता हूँ" (चरियापिटक अट्ठकथा)।

"विनय-योग्यों के कमल-सरोवर में जो सद्धर्म की किरणों की माला-माला है जिसने महामोह-रूपी तम को चारों ओर से नष्ट करके शान्त किया है (विसुद्धिमग्गटीका)।

(३) अनुरुद्ध—ये भी काञ्ची के पास के ही 'कावेरिपट्टन' के रहनेवाले थे। इनके ग्रन्थ हैं—(१) 'अभिधम्मत्थसङ्गह' (२) 'नामरूप परिच्छेद' (३) 'परमत्थविनिच्छय'।

इनमें मुख्य ग्रन्थ तो 'परमत्थविनिच्छय' ही है, पर 'अभिधम्मत्थसङ्गह' अधिक सरल होने से थेरवादी देशों में अधिक प्रचलित हो गया और इसी कारणवश इसका अन्यत्र भी प्रचार हुआ।

ग्रन्थकार ने अपना परिचय देते हुए कहा है—

"श्रेष्ठ काञ्ची राज्य के उत्तम 'कावेरी' नगर में कुलीन कुल में उत्पन्न बहुश्रुत ज्ञानी,

सम्मानित यशवाले परमार्थ-ज्ञाता अनुरुद्ध स्थविर ने ताम्रपर्णी प्रदेश के 'तंजोर' नगर में बसते हुए,

वहाँ के संघ-प्रधान द्वारा याचित हो निर्मल महाविहारवासियों की परम्परा पर आधारित 'परमत्थविनिच्छय' नामक प्रकरण को परमार्थ के प्रकाशन के लिए रचा।"

(४) कस्सप (चोळीय)—ये ईसा की बारहवीं सदी के अन्त में हुए। 'सारिपुत्त' ने इनकी प्रतिद्वन्दिता की और अपनी कृतियों में इन्होंने 'सारिपुत्त' की टीकाओं के दोषों का प्रदर्शन किया है। इनकी रचनाएँ हैं—

(१) 'मोहविच्छेदनी' (अभिधम्ममातिका-टीका) (२) 'विमतिविनोदनी' (विनयकथा-टीका)। सिंहल और द्रविड़ देश के विद्वानों में थेरवादी होते हुए भी आपस में जो प्रतिद्वन्द्विता विद्यमान थी, इसकी स्पष्ट झलक हमें इनकी कृतियों में मिलती है। अपने बारे में ये कहते हैं—

"नाना जनों के निवास से अतिरमणीय चोल देश में भार को वहन करने में कुमपक्व के समान कावेरी के पवित्र जल से हितयुक्त मरंगमान राजाधिराज के उत्तम वंश से सुसन्तोपित

सम्पूर्ण उपभोग तथा परिभोग के धनों से नाना रंगों से भरी दुकानों से सुन्दर, नन्दन के स्वामी के समान ही चोळराज का पुर है, वहाँ के श्रेष्ठ, सुन्दर बौद्ध-विहार में जो रहते हैं।

विज्ञानी इस शोभायमान प्राकारोंवाले उस नगर के 'नागानन' नामक विहार में वास करते हुए,

नाम से पुनकूपर महाश्रेष्ठ काश्यप के समान आकाश में उदित चन्द्रमा की भाँति विस्तृत यशवाला दूसरे शास्त्रों और तीनों पिटकों में निपुण वादी-गजसमूह के विजय में सिंह के समान लीला करनेवाला

उन (काश्यप) ने अभिधम्मपिटक-रूपी सागर में बिखरे सारभूत

वस्तु-रत्न-समूह का विकास कर, सम्यक् ज्ञाताओं के गले को भूषित करने के लिए 'मोहविच्छेदनी' नामक रत्नावली बनायी।'

विनयटीका 'विमतिविनोदनी' में उन्होंने जो 'सारिपुत्त संघराज' का खंडन प्रस्तुत किया है, इससे स्पष्ट होता है कि उनकी मान्यता अभयगिरिक सिद्धान्तों की ओर थी जिनका उन्मूलन 'सारिपुत्त संघराज' ने किया था। 'कस्सप चोळीय' अन्तिम द्रविड़ पिटक-टीकाकार थे।

(२) बुद्धप्रिय दीपङ्कर—इनका समय तेरहवीं शताब्दी है। इनकी रचनाएं हैं—(१) 'महारूपसिद्धि' (व्याकरण) (२) 'पज्जमधु' आदि। पज्जमधु पालि की बहुत सुन्दर रचना है। यह एक शतक है। इसके अन्त में इन्होंने 'आनन्द वनरतन' की प्रशंसा करते हुए लिखा है—

'आरञ्ञक आनन्द' नामक महास्थविर के समान जिनका प्रबुद्ध पद्मप्रिय का सेवन करनेवाले बुद्ध के गुणों के सम्पन्न प्रेमी 'बुद्धप्रिय' द्वारा रचे गए 'पज्जमधु' का पान व्यक्ति-रूपी भौंरे करें।"

## बुद्ध सौन्दर्य वर्णन

"इन्दीवर के भीतर स्थित भ्रमर-पंक्ति के समान, पद्म वन-समता के सरोवर के तट पर भ्रमण करती नवयौवन की शोभा की पदलिपि-सी तुम्हारी भौं-सम्पन्न पलकों की पंक्ति सारे पाप को दूर करे।

दोनों कन्धों और बाहुओं-रूपी तोरण के बीच गर्दन की शाखा पर स्थित शिर-रूपी मंगल घट के ऊपर उत्सव के लिए मन से स्थापित नील-चामर जैसे तुम्हारे केश त्रिभुवन के मंगल के लिए होवें।"

इस प्रकार यह 'पज्जमधु' एक सुन्दर काव्य है।

महाकच्चायन के व्याकरण की टक्कर पर जब 'मोग्गल्लान' ने एक नये पालि-व्याकरण की रचना की तो 'बुद्धप्रिय' ने कच्चायन-व्याकरण की प्रतिष्ठा के लिए 'महारूपसिद्धि' नामक कच्चायन-व्याकरण पर आधारित ग्रन्थ को प्रस्तुत किया।

इस प्रकार हम देखते हैं कि केवल अट्ठकथा और दर्शन की उद्भावना करनेवाले ही नहीं प्रत्युत बौद्ध कवि भी द्रविड़ देश में उत्पन्न हुए। प्राचीन द्रविड़ भाषा में भी 'मणिमेखलाई' आदि काव्य प्रस्तुत किये गये।

## द्रविड़ प्रदेश से बौद्ध धर्म का उच्छेद

चौदहवीं सदी में मलिक काफूर ने मदुरा को जीता तथा सारे मन्दिरों और विहारों को ध्वस्त कर दिया। वहाँ घनघोर अत्याचार किया गया। प्रसिद्ध यात्री इब्नबतूता ने इस अत्याचार का आँखों देखा वर्णन उपस्थित किया है—

"एक रात को सुल्तान एक जंगल में घुसा जहाँ काफिरों ने शरण ली थी। वहाँ दूसरे दिन सवेरे उनको उन काठ के खम्भों में बाँधकर मार दिया गया जिनको वे ही रात को ढो लाये थे। तब उनकी स्त्रियों के केशों को खम्भों में बाँधकर वैसे ही मार कर छोड़ दिया गया। ऐसा आचरण करते मैंने किसी भी शासक को नहीं देखा।"

बौद्धविहारों को तुर्कों ने लूट लिया और इन्हें वे मध्य-एशिया से ही लूटते हुए चल आ रहे थे। ऐसे निर्मम हत्यारों से भिक्षु अपने को पीत कपड़ों में रखकर कितने दिनों तक बच सकते थे! जो जीवित बचे वे सिंहल भाग गये और बिना ग्वाले की गायों की भाँति जो बौद्ध गृहस्थ बच रहे, वे ब्राह्मणों के शिष्य हो गये।

इस तरह द्रविड़ प्रदेश से बौद्ध धर्म का उच्छेद हो गया।

—•—

मेरे स्वामी आज से हम अपना शरीर और जीवन आप को अर्पित करते हैं। भन्ते मैं आपके सिद्धान्तों को अपनाता हूँ।"

इस प्रकार राजा ने वज्रयान-महायान को छोड़ भिक्षु अर्हन् के धर्मवाद को स्वीकार किया।

बर्मा में कई जातियों का समागम था। तलैंग पुराने और सबसे अधिक सभ्य थे। उत्तर से 'म्रम्म' बड़ी संख्या में आकर बस गए। इनका तिब्बतियों के साथ वही सम्बन्ध है जो हमारे साथ ईरानियों का। म्रम्म ही शासक थे।

अनुरुद्ध ने अपने एक मंत्री को भेंट देकर 'थातोन्' के राजा मनोहर के पास धर्म-ग्रन्थों और बुद्धधातुओं को मांगने के लिए भेजा। थातोन्-राजा का उत्तर था—"तुम्हारे जैसे मिथ्यादृष्टिकों के पास पिटक और बुद्धधातु नहीं भेजी जा सकती—केशरी सिंह राज की चर्बी सुवर्ण पात्र में ही रखी जा सकती है, मिट्टी के बर्तन में नहीं।

अनुरुद्ध यह सुनकर आग भुन गया और जल तथा स्थल मार्ग से सेना ले थातोन् पर चढ़ा तथा मनोहर और उसके मन्त्रियों को कैदी बना 'अरिमर्दनपुर' (पगान) लाया गया। साथ ही ग्रन्थों के साथ उनके जानकार विद्वान् भिक्षु भी 'पगान' लाये गये। वह बड़ा ही आकर्षक दृश्य था जब कि राजा के बत्तीस श्वेत हाथियों के ऊपर त्रिपिटक तलैंग से म्रम्म देश में लाया गया और उनके साथ बड़े सम्मान और सत्कार के साथ भिक्षु भी साथ गये।

इस विजय का क्या प्रभाव हुआ इस सम्बन्ध में एक फ्रेंच विद्वान् ने ये उद्गार व्यक्त किये हैं—

"युद्धक्षेत्र में विजयी बर्मी बौद्धिक तौर से पराजित हो गये। इसी समय उस अद्भुत वास्तुविद्या और साहित्य का निर्माण होने लगा जिससे पगान बौद्ध राजधानी बना दिया गया। उत्तरी और उत्तरपूर्वीय भारत के प्रायः तीन शताब्दियों से पड़ते प्रभावों ने धीरे-धीरे बर्मी लोगों को इस योग्य बना दिया कि राजा अनुरुद्ध की विजय से प्राप्त तलैंग सभ्यता को अपना सकें। उसी समय बर्मी स्वरों और पत्थर तथा ईंटों के अभिलेखों के लिए विदेशी वर्णमाला से साधारण बर्मी-वर्णमाला तैयार की गयी। इस नयी

बपमाला में त्रिपिटक लेखबद्ध हुआ। बर्मी राजधानी पगान में धार्मिक शिक्षा के लिए संस्कृत को हटा पालि ने स्थान ले लिया।

स्थविर भिक्षुओं के चरणों में बैठकर बर्मी जनता और राज-दरबार ने हीनयान की दीक्षा ली और जल्दी-जल्दी एक के बाद एक भव्य विहार और मन्दिर भारतीय तथा सिंहल भिक्षाचार्यों के तत्वावधान में बनने लगे।

बर्मा में तांत्रिक बौद्ध धर्म और उसके पुरोहित आरी विदा हुए और एक नया ऐतिहासिक युग आरम्भ हो गया।

शिन् अर्हन् के प्रभाव और वाग्मिता तथा राजा अनुरुद्ध की उत्साहपूर्ण सहायता से बुद्ध का सरल और शुद्ध धर्म सारे ब्रह्म देश में फैलने लगा। देश के कोने-कोने से सैकड़ों जन आ-आकर भिक्षु-दीक्षा लेने लगे। पगान (अरिमर्दनपुर) स्थविरवाद के केन्द्र के रूप में सर्वत्र प्रसिद्ध हो गया। सिंहल के राजा विजयबाहु ने धार्मिक ग्रन्थों और भिक्षुओं को भेजकर शासन की स्थापना में अनुरुद्ध से मदद माँगी। ब्रह्म संघ ने उतना ही नहीं भेजा, प्रत्युत सिंहलराज के लिए एक श्वेत हाथी भी भेजा और बदले में भगवान् की दन्तधातु के लिए याचना की। इस इच्छा की पूर्ति सिंहलराज द्वारा हुई।

इससे पहले बुद्ध की कुछ अस्थियाँ अनुरुद्ध को प्रोम किलरा से मिली थीं। इनके ऊपर अनुरुद्ध ने 'स्वेजिगोन' का महास्तूप बनवाना शुरू किया जिसकी समाप्ति उनके योग्य पुत्र और उत्तराधिकारी 'क्यन्जित्था' के हाथ से हुई। इस स्तूप के चारों तरफ पुरातन तैंतीस 'नाट्स' (देवताओं) के मन्दिर हैं। उनके बारे में पूछने पर अनुरुद्ध ने कहा था—

"मनुष्य नये धर्म के लिए नहीं आना चाहते हैं। अच्छा तो उन्हें अपने पुरातन देवताओं के लिए आने दो। वे इस तरह धीरे-धीरे सच्चे पथ पर आ जायेंगे।"

अनुरुद्ध ने अनेक बार धर्माचार्यों को भेजकर सिंहल से त्रिपिटक की प्रतियाँ मँगवाईं। शिन् अरहन् ने थातोन् के त्रिपिटक से उनकी तुलना करके एक अधिक शुद्ध संस्करण तैयार किया। शिन् अर्हन् के उद्योग से

तैलङ्ग जाति की संस्कृति ने ब्रह्म देश को बहुत थोड़े समय में संस्कृत और सभ्य बना दिया।

पगान में अनुना भी एक विशाल बुद्ध प्रतिमा खड़ी है जिसके दोनों ओर दो मूर्तियाँ हाथ जोड़े जमीन पर घुटने टेके खड़ी हैं। इनमें एक मुकुटधारी राजा क्यन्जित्था की और दूसरी संघराज शिन् अर्हन् की है।

अनुच्छ के अभिलेख में उत्कीर्ण है—"श्री दयधर्मोय उपयानपति महार श्री अनिरुद्धदेवस्स।

क्यन्जित्था (१०८४-१११२) पिता की भाँति योग्य और शक्तिमान था। उसने बहुत से स्तूप और मन्दिर बनवाये जिनमें पगान का 'आनन्द विहार' बहुत सुन्दर और प्रसिद्ध है। इसकी पहली परिक्रमा की दीवारों में अस्सी मचान हैं जिनमें बुद्धजीवन के आरम्भ से बुद्धत्व प्राप्ति तक की घटनाएँ अंकित हैं। इन मूर्तियों को 'जातकनिदानकथा' के अनुसार अंकित किया गया है। दीवारों और विहार की छतों पर फलकदार मिट्टी की चमकीली स्लाबसियाँ हैं। प्रत्येक स्लाबसी पर पर्लेख में संक्षिप्त लेख हैं। दूसरे तल पर मिट्टी की चमकीली स्लाबसियाँ लगायी हुई हैं जिनमें सम्पूर्ण साढ़े पाँच सौ (५४७) जातक अंकित हैं। सारे मूर्ति-फलकों की संख्या १४७२ है।

शिन् अर्हन् की मृत्यु के समय बर्मा पालि-पिटक का अनुयायी हो चुका था। शिन् अर्हन् के बाद पंथगु संघराज हुए। नरथु और 'मिन्-शिन्सा' के झगड़ा में नरथु के कहने पर पंथगु मध्यस्थ बने। पंथगु को विश्वास देकर नरथु ने मिन्-शिन्सा को बुलवाया और अपने यहाँ बाग में धोखे से विष देकर मरवा डाला। इससे पंथगु बहुत नाराज हुए। वे देश छोड़ सिंहल चले गये और नरथु के जीते तक नहीं रहे।

६० वर्ष की अवस्था में जब संघराज बर्मा लौटे तो उनका बड़ा स्वागत हुआ। वे अधिक दिनों तक नहीं जी सके। उनके बाद स्थविर भिक्षु 'उत्तरजीव' संघराज हुए। सिंहल स्थविरवाद का केन्द्र था। इसलिए यहाँ बहुत से तीर्थयात्री जाया करते थे। एक बार 'उत्तरजीव' के साथ 'छपटा'

ग्रामवासी एक २० वर्ष का श्रामणेर भी गया। सिंहल भिक्षुओं की बातचीत के दौरान में मालूम हुआ कि भिक्षु महिन्द अशोक-पुत्र महेन्द्र के उत्तराधिकारी थे और 'उत्तरजीव' मोग्गलिपुत्त के। श्रामणेर 'छपट' की उपसम्पदा सिंहल में हुई। नाम पड़ा '[illegible]'। 'उत्तरजीव' संघराज लौट गये। भिक्षु महेन्द्र ने त्रिपिटक की पाठ-तुलना की थी और प्राचीन त्रिपिटक से सिंहल त्रिपिटक को अधिक शुद्ध बतलाया था। अब सिंहली उपसम्पदा भी श्रेष्ठ मानी जाने लगी। 'छपट' पूरे दस साल तक सिंहल में रहे। उन्होंने सोचा—"बर्मा में भिक्षु विधिपूर्वक उपसम्पन्न नहीं हैं। उनके साथ मैं विनयकर्म नहीं कर सकता। उसके लिए पाँच और भिक्षुओं की आवश्यकता होगी। चार और भिक्षुओं को साथ ले बर्मा लौटने के विचार से उन्होंने ताम्रलिप्ति (बंगाल) के स्थविर 'सीवली', कम्बोजराज के पुत्र 'ताम्रलिन्द', काञ्चीपुरी के 'आनन्द' महास्थविर और लंका के 'राहुल' महास्थविर को इस काम के लिए साथ लिया।

चपट चारों साथियों के साथ ११८१-८२ में बर्मा (पगान) लौटे। उन्होंने दूसरे भिक्षुओं के साथ विनयकर्म करने से इनकार कर दिया। इस प्रकार ११८१-८२ में बर्मा में सिंहल संघ और प्रथम संघ नामक दो संघ बन गये।

दोनों की परम्परा मिलाकर समझौते की कोशिश की गयी, किन्तु उसका कोई असर नहीं हुआ। 'चपट' राजी नहीं हुए। सिंहल संघ का आकर्षण इतना अधिक था कि उसके अनुसार भिक्षु बनने के लिए, इरावती में बनाये गये नाव के बेड़े में आकर बहुत से लोग भिक्षु बनने लगे। सिंहल संघ की संख्या और प्रभाव बढ़ने लगा। 'चपट' के साथियों में लंका के राहुल सबसे अधिक पण्डित थे। वे एक सुन्दरी कन्या पर मुग्ध हो गये। उन्होंने चीवर छोड़ने का निश्चय कर लिया। समझाने-बुझाने का प्रयत्न निष्फल हुआ और राहुल चीवर छोड़ मलाया चले गये।

बाद दिन बाद 'चपट' भी मर गये। सीवली, आनन्द तथा ताम्रलिन्द पगान में धर्मप्रचार करते रहे। उनमें मतभेद हुआ था पर सिंहल संघ बढ़ता ही गया और उसका प्रभाव सारे बर्मा पर पड़ा।

यह वही समय था जब कि कुतुबुद्दीन के सेनापति मुहम्मद बिन-बख्तियार ने नालन्दा तथा विक्रमशिला को ध्वस्त कर दिया था और सारे भिक्षु इतनी निर्दयता से मारे गये कि वहाँ के पुस्तकालयों के ग्रन्थों को पढ़कर बतलाने-वाला कोई नहीं रहा था। भारत में विहारों और भिक्षुओं के सर्वनाश के साथ महायान (वज्रयान) बौद्ध धर्म भी सदा के लिए लुप्त हो गया।

नरपतिसिथु (१२१० ई०) का उत्तराधिकारी 'हितिलो-मिन्लो' (१२१०–१४ई०) ने बोध गया के मन्दिर के नमूने पर एक मन्दिर 'पगान' में बनवाया। उसके बाद 'क्यास्वा' गद्दी पर बैठा। 'क्यास्वा' स्वयं त्रिपिटक का विद्वान् था। कहते हैं उसने त्रिपिटक और उसकी अट्ठकथाओं और टीकाओं का तीन बार पारायण किया था। अपने अन्तःपुर की स्त्रियों के लिए उसने 'परमत्थबिन्दु' नामक पुस्तक लिखी थी। 'सद्दबिन्दु' नामक व्याकरण की पुस्तक भी उसने लिखी थी। उसकी कन्या भी विदुषी थी जिसने 'विभत्यत्थ' नामक पालि व्याकरण की एक छोटी पुस्तक रची।

'क्यास्वा' के पौत्र 'नरथिहपते' अथवा 'श्रीत्रिभुवनादित्य पवरधम्म-राज' (१२५४-८७ ई०) इस वंश का अन्तिम राजा था जिसके साथ ही दो सौ वर्षों से चली आ रही पगान की ज्योति बुझ गयी। १२८७ ई० में कुबलाखान् की सेना ने पगान पर आकर अधिकार कर लिया।

२ छपद सद्धम्म जोतिपाल—इनके ग्रन्थ हैं—(१) 'अभि-धम्मत्थसङ्खेप' (२) 'कच्चायननिद्देस' (३) 'विनयगूळ्हत्थदीपनी' (४) 'नामचारदीपक' (५) 'सीमालङ्कारटीका' आदि। ये कहते हैं—

'बुद्ध-निर्वाण के १९८० वर्ष पूरा होने पर यहाँ समुद्र 'अरिमद्दनपुर'
(पेगू) से 'तम्बपण्णि' (लंका) पहुँच श्री पराक्रमबाहु राजा षष्ठ को पा

और महास्वामी से धर्म के मर्मों को अच्छी तरह गुजार कर 'जयवर्धन'
(कोट्टे) नामक पुर में आपत्तिहीन विनयानुसार सीमा बँधवायी
भिक्षुओं को 'विनय' और 'अभिधम्म' सिखाया प्रज्ञा से युक्त हृदय

से एक में गृहस्थ का वस्त्र और दूसरे में चीवर रख लिया। गृहस्थ परिधान वाला पात्र 'धम्मचेतिय' के हाथ में पड़ा। 'धम्मचेतिय' ने चीवर छोड़ शिन्-सा बू की कन्या से ब्याह कर लिया। शिन्-सा-बू 'श्वेदगान-चैत्य' में जा धर्म सेवा करने लगी। आज 'श्वेदगान' का वैभव शिन-सा-बू की ही देन है।

'धम्मचेतिय' के समय सद्धर्म का सितारा फिर चमका। यद्यपि वह गृहस्थ हो गया था पर धर्म पर उसका अनुराग था। इधर जो संघ में शिथिलता आ गयी थी उसको हटाने के लिए उसने २२ भिक्षु ६ जनवरी १४७६ में सिंहल भेजे। दो जहाजों में ग्यारह-ग्यारह भिक्षु अनुयायियों सहित चले। उनके अगुआ 'चित्रदूत' और 'रामदूत' थे। दोनों पोतों में 'चित्रदूत' का पोत २१ फरवरी १४७६ को लंका पहुँचा और उसने सिंहल के राजा भुवनेकबाहु को 'धम्मचेतिय' का स्वर्णपत्र और भेंट दी। रामदूत का पोत प्रतिकूल हवा होने के कारण आफत में पड़ गया और वह १४ जून को सिंहल पहुँचा। कल्याणी गंगा को सीमा बना सिंहल के भिक्षुओं ने उन्हें उपसम्पदा दी।

२१ अगस्त १४७६ ई० को एक पोत ग्यारह भिक्षुओं और उनके शिष्यों के साथ बर्मा लौटा। दूसरे पोत पर आफत आयी और छह भिक्षु और उनके चार शिष्य मर गए। बाकी तीन वर्ष बाद १२ नवम्बर १४७९ में बर्मा लौटे।

ये कल्याणी सीमावाले भिक्षु हुए। राजा 'धम्मचेतिय' ने सारे राज्य में घोषणा कर दी—जो पठाम् हैं और सिंहल में उपसम्पदा प्राप्त भिक्षुओं से उपसम्पदा लेना चाहते हैं वह कल्याणी सीमा में आवें और उपसम्पदा लें। जो नहीं चाहते वे जैसे हैं वैसे ही रहें। राजा की घोषणा का प्रभाव हुआ और कुछ ही समय में १५,६६६ भिक्षुओं ने नयी उपसम्पदा ली। धम्मसंघ सिंहलसंघ में परिणत हो गया। धम्मचेतिय ने इसी संघ को मान्यता दी। प्राचीन सोण-उत्तर की परम्परा सर्वथा उच्छिन्न हो गयी।

४ आधुनिक काल (१४७६) पेग्वार की 'महाविहार-परम्परा' बर्मा में मानी जाने लगी। चपट जातिपाल के समय भी कुछ पुष्प लोग साण उत्तर के अनुयायी रहे थे। उस समय बर्मा कई राज्यों में बँटा हुआ था। १५२७ ई० में 'थोहन्ब्वा' (थीहमवा) राजा के सिंहासन पर बैठा। वह बड़ा लालची और क्रूर था तथा विहारों की संपत्ति लूटने से बाज नहीं आता था। यही नहीं उसने धार्मिक पुस्तकों में आग लगवा दी। भिक्षुओं को भोजन के लिए आमन्त्रित कर जाल पर उन्हें मरवा दिया। इस प्रकार से मारे गये भिक्षुओं की संख्या तीन हजार थी। पर बर्मी जनता धर्म के बिना रह नहीं सकती थी। बौद्ध धर्म ने ही उसे सभ्यता संस्कृति दिया दी थी।

थोहन्ब्वा के शासन पर बर्मी सहायक अधिकारी मिनकिदामाद से यह अत्याचार सहा नहीं गया। १५४३ ई० में उसने ही उसे मार डाला। इसका कारण बताते हुए उसने कहा—"वह भिक्षुओं को सम्मान नहीं करता था, मानव प्राण को कुछ नहीं समझता था, दूसरे पुरुषों की स्त्रियों से बलात्कार करता था।" राजा की हत्या के बाद इसने राज्य लेने से इन्कार कर दिया और भिक्षु हो जंगल में चला गया।

पालि ग्रन्थों का बर्मा में कितना प्रचार था, यह पगान के अभिलेख से ज्ञात होता है। मुहकरीम प्रान्त के शासक तथा उसकी पत्नी ने १४४२ ई० में भिक्षुसंघ को अनेक उपहार दानस्वरूप भेंट किये। उसमें और वस्तुओं के साथ पुस्तकें भी थीं, जिसकी यह सूची यहाँ पर दी हुई है—

१ पाराजिकखण्ड
२ पाचित्तिय
३ भिक्खुनीविभङ्ग
४ विनयमहावग्ग
५ विनयचूळवग्ग
६ विनयपरिवार
७ पाराजिकखण्ड-अट्ठकथा
८ पाचित्तियादि-अट्ठकथा

९. पाराजिककण्ड – टीका
१० तेरसकण्ड – टीका
११ विनयसङ्गह – अट्ठकथा (महा)
१२ ,, ,, (चूळ)
१३ कङ्खावितरणी – अट्ठकथा
१४ खुद्दसिक्खा – टीका (प्राचीन)
१५ ,, ,, (नवीन)
१६ कङ्खा-टीका (नवीन)
१७ विनयगण्ठिपद
१८ विनय-उत्तरविनिच्छय-अट्ठकथा
१९ विनयविनिच्छय-टीका (उत्तरकालीन)
२० विनयकम्मनिद्देस
२१ धम्मसङ्गणि
२२ विभङ्ग
२३ धातुकथा
२४ पुग्गलपञ्ञत्ति
२५ कथावत्थु
२६ मूलयमक
२७ इन्द्रिययमक
२८ तिकपट्ठान
२९ दुकतिकपट्ठान
३० दुकपट्ठान
३१ अट्ठसालिनी – अट्ठकथा
३२ सम्मोहविनोदनी – अट्ठकथा
३३ पञ्चपकरण – अट्ठकथा
३४ अभिधम्म – अनुटीका
३५. अभिधम्मत्थसङ्गह – अट्ठकथा
३६ –टीका
३७ अभिधम्मत्थविभावनी – टीका
३८ सीलक्खन्ध
३९. महावग्ग
४० पाथेय्य
४१ सीलक्खन्ध – अट्ठकथा

४२ महावग्ग – अट्ठकथा
४३ पाथेय्य – अट्ठकथा
४४ सीलक्खन्ध – टीका
४५ महावग्ग – टीका
४६ पाथेय्य – टीका
४७ मूलपण्णास
४८ मूलपण्णास – अट्ठकथा
४९ मूलपण्णास – टीका
५० मज्झिमपण्णास
५१ मज्झिमपण्णास – अट्ठकथा
५२ मज्झिमपण्णास – टीका
५३ उपरिपण्णास
५४ उपरिपण्णास – अट्ठकथा
५५ उपरिपण्णास-टीका
५६ सगाथवग्गसंयुत्त
५७ सगाथवग्गसंयुत्त – अट्ठकथा
५८ सगाथवग्गसंयुत्त – टीका
५९ निदानवग्गसंयुत्त
६० निदानवग्गसंयुत्त – अट्ठकथा
६१ खन्धवग्गसंयुत्त
६२ खन्धवग्गसंयुत्त – टीका
६३ सळायतनवग्गसंयुत्त
६४ सळायतनवग्गसंयुत्त – अट्ठकथा
६५ महावग्गसंयुत्त
६६ एककदुकतिक – अङ्गुत्तर
६७ चतुक्कनिपात – अङ्गुत्तर
६८ पञ्चकनिपात – अङ्गुत्तर
६९ छक्कसत्तकनिपात – अङ्गुत्तर
७० अट्ठकनवकनिपात – अङ्गुत्तर
७१ दसकएकादसकनिपात – अङ्गुत्तर
७२ एककनिपात – अङ्गुत्तर – अट्ठकथा
७३ दुकतिकचतुक्कनिपात – अङ्गुत्तर – अट्ठकथा
७४ पञ्चकादि – अङ्गुत्तर – अट्ठकथा

७५ अङ्गुत्तर — टीका (१)
७६ अङ्गुत्तर — टीका (२)
७७ खुद्दकपाठ — मूल — अट्ठकथा
७८ धम्मपद — मूल — अट्ठकथा
७९ उदान — मूल — अट्ठकथा
८० इतिवुत्तक — मूल — अट्ठकथा
८१ सुत्तनिपात — मूल — अट्ठकथा
८२ विमानवत्थु — मूल — अट्ठकथा
८३ पेतवत्थु — मूल — अट्ठकथा
८४ थेरगाथा — मूल — अट्ठकथा
८४ थेरीगाथा — मूल — अट्ठकथा
८६ पाठचरिय
८७ एकनिपातजातक — अट्ठकथा
८८ दुकनिपातजातक — अट्ठकथा
८९ तिकनिपातजातक — अट्ठकथा
९ चतुक्क — पञ्च — छनिपातजातक — अट्ठकथा
९१ सत्त — अट्ठ — नवनिपातजातक — अट्ठकथा
९२ दस-एकादसनिपातजातक — अट्ठकथा
९३ द्वादस — तेरस — पकिण्णकनिपात — जातक — अट्ठकथा
९४ वीसति जातक — अट्ठकथा
९५ चत्तालकी — सोलसकी — निदान — अट्ठकथा
९६ चूळनिद्देस
९७ चूळनिद्देस — अट्ठकथा
९८ महानिद्देस
९९ "
१०० जातक — टीका
१०१ बुमजातक — अट्ठकथा
१०२ अपदान
१०३ " —अट्ठकथा
१०४ पटिसम्भिदामग्ग
१ ५ पटिसम्भिदामग्ग — अट्ठकथा
१०६ पटिसम्भिदामग्गगण्ठिपद
१०७ विसुद्धिमग्ग — अट्ठकथा

१४१ रूपसिद्धि – अट्ठकथा
१४२ रूपसिद्धि – टीका
१४३ बालावतार
१४४ वुत्तिमोग्गल्लान
१४५ पञ्चिका – मोग्गल्लान
१४६ पञ्चिका – मोग्गल्लान – टीका
१४७ कारिका
१४८ कारिका – टीका
१४९ लिङ्गत्थविवरण
१५० लिङ्गत्थविवरण – टीका
१५१ मुखमत्तसार
१५२ मुखमत्तसार – टीका
१५३ महागण
१५४ चूळगण
१५५ अभिधान
१५६ अभिधान – टीका
१५७ सद्दनीति
१५८ चूळनिरुत्ति
१५९ चूळसन्धिविसोधन
१६० सद्दत्थभेदचिन्ता
१६१ सद्दत्थभेदचिन्ता – टीका
१६२ पदसोधन
१६३ सम्बन्धचिन्ता – टीका
१६४ रूपावतार
१६५ सद्दावतार
१६६ सद्धम्मदीपक
१६७ सोतमालिनी
१६८ सम्बन्धमालिनी
१६९ पदावहमहाचक्क
१७० ग्यादि (मोग्गल्लान)
१७१ वण्णना (सुत्तपाठ)
१७२ महाका (महाकच्चायन)
१७३ बालत्तजन

बर्मा ही नहीं शान् राज्यों को भी अपने अधीन किया। वह बौद्ध धर्म का भक्त था। उसने रंगून के 'श्वेदगोन्' प्रोम के 'श्वेमाडो' और पगान के 'श्वेजिगोन्' आदि विहारों की अनेक बार मरम्मत की तथा और कितने ही विहार तथा चैत्य आदि बनवाये। शान् लोगों में धर्मप्रचार का विशेष प्रबन्ध उसने किया। उसका राज्य बर्मा से बाहर कम्बोज, अयोध्या (स्याम) और युथोदया (ऊपरी स्याम) आदि तक फैला हुआ था, जहाँ उसने अपने ज्येष्ठ पुत्र अनुरुद्ध को उपराज बनाकर भेजा था।

बयिनौङ् के बाद राजशक्ति क्षीण हुई। १५९९-१६०० ई० में अराकानियों ने पेगू नगर को लूटकर ध्वस्त किया। बर्मी लोग तलैङों से एका नहीं कर सके।

अलौङ्पया (१७५२ ई०) के साथ हम उस समय में आ जाते हैं जब अंग्रेजों ने भारत में अपनी नींव डाली थी। तलैङों ने आवा पर अधिकार कर लिया पर वह नहीं मुड़ा। इसने तलैङों को उत्तरी बर्मा से निकाल बाहर किया। १७५५ ई० में इसने तलैङों के गढ़ रंगून को भी ले लिया। अलौङ्पया ने तलैङों के विद्रोह में भिक्षुओं को भी नहीं छोड़ा और उन्हें हाथियों से कुचलवा कर मरवाया क्योंकि षड्यन्त्र में वे भी सम्मिलित थे। जो भिक्षु बच गये वे सितङ् नदी के पार के नगरों में भाग गये। बर्मी सैनिकों ने हाथ लगे तलैङ स्त्री-पुरुषों को दास बनाकर बाजार में बेच डाला। न बच्चे अपनी माताओं को खोज पाते थे न माताएँ अपने बच्चों को। सारे देश में क्रन्दन मचा था। इस प्रकार से अलौङ्पया ने बड़ी निर्दयता से तलैङों को दबाया। यह एकता बड़ी कीमत देकर कायम की गयी। पिछले दो सौ वर्षों में दोनों जातियाँ धीरे-धीरे इतनी घुलमिल गयीं कि आज तलैङ नगरों में सर्वत्र बर्मी भाषा ही बोली जाती है और गाँवों में ही तलैङ बोलनेवाले रह गये हैं। ब्याह-शादी के कारण भी दोनों जातियाँ बहुत घुलमिल गयी हैं।

(५) धार्मिक विचार—पुगान विजय के होने पर १० ० ई० से

आसपास बर्मी भिक्षुओं में चीवर कन्धे पर रखने के ढंग को लेकर विवाद खड़ा हो गया। उत्तरासंग ( ऊपरी चीवर ) को दाहिना कन्धा खोल कर पहनने को ठीक बतलाने वाले एकांसिक कहे जाते और दोनों कन्धों को ढाँकनेवाले पारुपनवादी। एकांसिका पक्ष का समर्थन प्रभावशाली स्थविर गुणाभिलंकार ने किया। पारुपनवादी (प्रारोपण) राजा होने से धीरे-धीरे सम्पूर्ण बर्मा पारुपन-वादी हो गया। राजा कीर्ति श्री राजसिंह के समय स्याम से भिक्षु बुला कर सिंहल में भिक्षुसंघ स्थापित किया गया। राजा तमिल ब्राह्मणों से प्रभावित था। उसने शर्त रखी कि भिक्षु सिर्फ गोयी (उच्च) जाति के ही लोग बनाये जायें। बौद्ध धर्म के लिए यह तीव्र लांछन की बात थी पर आज भी बहुसंख्यक स्यामी-निकाय इसको मानता है। दूसरी जातिवाले कैसे इसको मानते? १८० ई० में 'अम्बगहपति' के नतृत्व में कुछ सिंहल तरुण उपसम्पदा लेने बर्मा पहुँचे। बर्मी संघराज ञाणाभिवंश ने उनकी प्रार्थना मंजूर की। उन्हें उपसम्पदा मिल गयी। अगोयी भिक्षुओं के लिए अब रास्ता खुल गया। उस समय बर्मा की राजधानी अमरपुर थी और वहीं इनकी उपसम्पदा हुई। इसीलिये ये 'अमरपुरनिकाय' के कहे गये। इसके बाद बर्मा से उपसम्पदा प्राप्त भिक्षुओं का एक और भी सम्प्रदाय लंका में स्थापित हुआ जिसे 'रामञ्ञनिकाय' कहते हैं।

'बोदावपया' के समय (१७८२ १८१९ ई०) ये ही घटनाएँ घटीं। उसके बाद बौग्यिदा (१८१९ ३७ ई०) राजा हुआ। इसने राजधानी को अमरपुर से आवा में परिवर्तित की। उसे सिंहासन से वंचित होना पड़ा। दो और राजाओं के बाद 'मिन्-दोन् मिन्' (१८२२-७७ ई०) गद्दी पर बैठा। उसके समय में उत्तरी बर्मा में शान्ति रही कुछ प्रगति भी हुई। वह राजधानी को मांडले ले गया। इसी के सभापतित्व में लगातार तीन वर्षों तक त्रिपिटक का संशोधन किया गया। फिर उसे ७२९ संगमरमर की पट्टियों पर खोदा गया जो आज भी मांडले के पास 'कुथो-दाव्' विहार में मौजूद है।

६ परतन्त्र और स्वतन्त्र बर्मा—मिन-डोन्-मिन् के मरने के आठ वर्ष बाद ही १८८५ ई० में मांडले पर अंग्रेजों ने अधिकार कर लिया। अन्तिम राजा थीबो (थिब) को कैदी बनाकर भारत भेज दिया गया। अंग्रेजों ने बर्मा और तलैङ दोनों के झगड़े को जारी रखा। करेनों का ईसाई हो जाना उनके काम में सहायक हुआ। १९४८ में स्वतंत्र होते ही बर्मा ने बौद्ध धर्म को अपना राज-धर्म घोषित किया। इस राजनीतिक इतिहास की उथल पुथल में बर्मा में बौद्धधर्म भी पनपता रहा। छापेखानों के युग आने पर त्रिपिटक के नये संस्करण निकले।

१९५४-५६ तक बर्मा में छट्ठ सङ्गायन का आयोजन रहा और साथ में ही पालि त्रिपिटक तथा अट्ठकथाएँ आदि मुद्रित हुईं। इसी संस्करण को आधार बना कर सम्पूर्ण त्रिपिटक भिक्षु जगदीश काश्यप के नेतृत्व में भारत में देवनागरी में प्रथम बार सम्पादित हुआ।

बर्मा तथा थाई भूमि में भिक्षुओं के लिए कविता करना अनुचित समझा जाता रहा है इसलिए उन्होंने व्याकरण तथा अभिधर्म को अपना मुख्य विषय बनाया। यहाँ (बर्मा) उन्नीसवीं सदी में 'गन्धवंस' (ग्रन्थों का इतिहास) तथा 'सासनवंस' (बौद्धधर्म का इतिहास) नामक दो ग्रन्थ लिखे गये। 'गन्धवंस' में सम्पूर्ण पालि ग्रन्थों की सूची दी हुई है तथा बर्मा में लिखे गये ग्रन्थ यहीं पर द्रष्टव्य हैं[1]।

७ पञ्ञासामी—ये उन्नीसवीं सदी में हुए और इन्होंने 'सासनवंस' नामक बौद्ध धर्म का इतिहास लिखकर बर्मा के लिए लिखा। इसे 'पालि टेक्स्ट सोसायटी' (लन्दन) ने १८९७ ई० में प्रकाशित किया। ये मिन्-डोन्-मिन् राजा के शिक्षक थे।

---

१ द्र०—भरतसिंह उपाध्याय "पालि साहित्य का इतिहास", ७७-५८१।

इस ग्रन्थ में दस परिच्छेद हैं—

(१) बुद्धवर्षादि तथा नव स्थानों में शासन-प्रतिष्ठा की कथा
(२) सिंहल द्वीप में शासन-प्रतिष्ठा की कथा
(३) सुवर्णभूमि में०
(४) 'योनक' राष्ट्र में०
(५) वनवासी राष्ट्र में०
(६) अपरान्त राष्ट्र में०
(७) काश्मीर-गान्धार राष्ट्र में०
(८) 'महिंसक' राष्ट्र में०
(९) महाराष्ट्र में०
(१०) चीन राष्ट्र में०

भौगोलिक नामों के सम्बन्ध में 'पञ्ञासामी' ने जो गलती की है, वह सम्भव है। उन्नीसवीं सदी के उत्तरार्द्ध में ऐसा ही भौगोलिक अज्ञान हमारे देशों में था।

— ० —

राजधानी नासक एक समृद्ध नगर है। श्याम भूखण्ड में
प्रदेश है जहाँ १२ लाख थुमी बसते हैं। चीनों के सहोद
दो अलग-अलग स्वायत्त इलाकों में ताई बसते हैं।
मुश्किल से दो लाख होगी पर उनके भाई-बन्धु बर्मा (श
और लाव के निवासी हैं।

किसी समय यांगत्सी नदी के दक्षिण की चीनी भूमि ता
थी। हान् (चीनी) जाति दक्षिण की ओर बढ़ी औ
'श्याम-ताइयों' को आत्मसात् कर लिया। दक्षिणी मु
प्राधान्य बराबर बना रहा। इन्हीं की भूमि से होकर
चीन का व्यापार मार्ग था जिससे आनेवाले चीनी माल
शताब्दी के चीनी यात्री चाङ्क्याङ् न बलिया (बम
इस मार्ग के पूर्वी छोरवाले मार्ग के स्वामी ताई लोग थे।
से उनको बहुत लाभ था। इसलिए इसका रास्ता किन
को भी मालूम नहीं था। इसी मार्ग द्वारा भारतीय सं
जिनमें ही भारतीय वहाँ बस गये। सामन्त राजकुमार
के लिए वहाँ पहुँचे जिन्होंने उसे गान्धार नाम दे दिया

यह भूमि ऐतिहासिक काल में नन्चाउ के नाम से
संस्कृति के प्रभाव में सारे ताई यहीं आय। नियम
देखा ही जाता है। चाउ काल में नान्चाउ के राजा का
यहाँ के राजा ईमोसून न चीन में पुन भजा था। बर्मी
को ८३२ ई में लूटकर ध्वस्त करके वास नन्चाउ क
चीनी उन्हें लड़ाकू मानते थे। उनको सम्पूर्ण राजा के
ने वैसे ही उनके राजा को सामन्त बनाया जैसे व तिब्बत
थे। इसवीं सदी के आसपास व दक्षिण की ओर
उनकी वीरता को देखकर कम्बुज राजा उन्हें अपनी
कम्बुज की शक्ति का ह्रास देखकर भाई सरदार अपन
राज्य स्थापित करने में सफल हुए। वर्तमान उत्तरी

राजधानी मानजू एक समृद्ध नगर है। श्याम भूखण्ड के उत्तर में 'स्वोदयाव' प्रदेश है जहाँ १२ लाख फुमी बसती है। चीनों के सहोदर, दक्षिण युनन के दो अलग-अलग स्वायत्त इलाकों में ताई बसते हैं। यद्यपि उनकी संख्या मुश्किल से दो लाख होगी पर उनके भाई-बन्धु बर्मा (शान्) स्याम (थाई) और लाव के निवासी हैं।

किसी समय यांग्त्सी नदी के दक्षिण की चीनी भूमि ताई (थाई) जाति की थी। हान् (चीनी) जाति दक्षिण की ओर बढ़ी और उसने कितने ही श्याम-ताइयों को आत्मसात् कर लिया। दक्षिणी युनन् में ताइयों का प्राधान्य बराबर बना रहा। इन्हीं की भूमि से होकर ईसा पूर्व के भारत से चीन का व्यापार मार्ग था जिससे आनेवाले चीनी माल को ईसा पूर्व द्वितीय शताब्दी के चीनी यात्री चाङ्क्यान ने बल्खिया (बल्ख) में देखा था। इस मार्ग के पूर्वी छोरवाले मार्ग के स्वामी ताई लोग थे। इस व्यापार मार्ग से उनको बहुत लाभ था। इसलिए इसका रास्ता कितने ही समय तक चीन को भी मालूम नहीं था। इसी मार्ग द्वारा भारतीय संस्कृति यहाँ पहुँची। कितने ही भारतीय यहाँ बस गये। सामन्त राजकुमार भी भाग्य-परीक्षा के लिए यहाँ पहुँचे जिन्होंने उस भाण्डार लाभ दे दिया।

यह भूमि ऐतिहासिक काल में नन्चाउ के नाम से चीन में प्रसिद्ध थी। संस्कृति के प्रभाव में सारे ताई नहीं आये। विषम विकास जातियों में देखा ही जाता है। थाङ-काल में नान्चाउ के राजा का उल्लेख मिलता है। यहाँ के राजा ईमोमुन ने चीन में दूत भेजा था। बर्मा की पुरानी राजधानी को ८३२ ई० में लूटकर ध्वस्त करने वाले नन्चाउ के थाई (ताई) ही थे। चीनी उन्हें लड़ाकू मानते थे। उनको सन्तुष्ट रखने के लिए थाङ-सम्राटों ने वैसे ही उनके राजा को दामाद बनाया जैसे वे तिब्बत के सम्राट् को बनाते थे। उत्तरी नदी के आसपास से दक्षिण की ओर आकर बसने लगे। उनकी वीरता को देखकर कम्बुज राजा उन्हें अपनी सेना में रखते थे। कम्बुज की शक्ति का ह्रास देखकर थाई सरदार अपने छोटे-मोटे पहाड़ी राज्य स्थापित करने में सफल हुए। वर्तमान उत्तरी थाई भूमि (स्याम)

हुई। श्री सज्जनालय-सुखोदय के राजा लिन्थाइ तथा रामखम्हेङ के पौत्र ने सज्जनालय पर कई वर्ष राज्य करने के बाद 'त्रैभूमिक' माता को अभिधर्म पढ़ाने के लिए लिखा। उसके आधार ग्रन्थ थे—'जिनालंकार' 'सारत्थदीपनी' 'बुद्धवंस' 'सारत्थसंगह' 'मिलिन्दपञ्ह' 'अनागतवंस' 'चरिया-पिटक' 'लोकपञ्ञत्ति' 'समन्तपासादिका'। अब प्रश्न उठ सकता है, राज-वंश के राजा ने कैसे ऐसे विद्वत्ता-पूर्ण ग्रन्थ को लिखा। उत्तर है—परमभट्टारक त्रिपिटक पारंगत थे। उन्होंने भदन्त 'अनोमदस्सी' 'धम्मसेन' जैसे पंडितों से अध्ययन किया था और हरिपुंजयवासी भदन्त बुद्धघोष से भी पत्राचार करके पढ़ा था। चियङ्-माई (हरिपुंजय-योनरट्ठ) ने थेरवाद को अपनाने में शीघ्रता की थी। इसलिए स्याम में सबसे पहले उन्होंने पालि के ग्रंथ लिखे। रतनपञ्ञ के ग्रन्थ 'जिनकालमाली' से बहुत से उद्धरण आगे दिये गए हैं। पन्द्रहवीं सदी के आरम्भ में यहीं के स्थविर 'बोधिरंसि' ने 'सिहिङ्गबुद्धरूपनिदान' और 'चामदेवीवंस' नामक दो इतिहास ग्रन्थ लिखे।

(४) अयोध्या द्वारवती—१३५० ई० में एक थाई राजकुमार ने सुखोदय से दक्षिण अयोध्या की स्थापना की और वहीं रामाधिपति सुवर्ण दोल के नये नाम से अपना अभिषेक कराया। सुखोदय निर्बल हो चुकी थी। १३७८ई०में सुखोदयाधिपति ने अयोध्या का सामन्त होना स्वीकार किया और १४३८ई० में सम्पूर्ण विलयन भी। हरिपुंजय(चियङ्माई)ने अधिक उत्तर तथा बर्मा के समीप होने से कुछ समय उससे अपने को बचाया पर अन्ततः १५५६ई०में उसने अपना स्वतन्त्र अस्तित्व खो दिया। अब बर्मा की सारी पूर्वी सीमा थाई राज्य से मिली हुई थी और किसी काल का एक बड़ा साम्राज्य कम्बोज अब स्याम की दया पर था।

बर्मा ने स्याम को पराजित कर १५६९-८४ ई० तक अपने अधीन रखा। इससे पहले स्याम में भारतीय शकाब्द चलता था। किसी समय सिंहल कम्बोज आदि में भी शकाब्द का रिवाज था। नेपाल में अठारहवीं सदी के बाद तक शकाब्द चलता रहा। बर्मा में किसी बड़ी विजय के उपलक्ष्य में ६३८ ई० में एक संवत् (थाक) चलाया गया या बाहर से लिया गया।

को गद्दी पर बैठाया। 'वजिरञाण' ने कोई विरोध नहीं किया। उसने अपने व्यवहार से सौतेले भाई राम तृतीय के हृदय को जीत लिया। अप्रैल १८५१ ई० में उसके मरने पर २७ वर्ष के बाद उसे ही गद्दी पर बैठाया गया। 'वजिरञाण' के पत्रों और पद्यों से मालूम होता है कि उनका पालि पर असाधारण अधिकार था। ये अंग्रेजी भी जानते थे। अंग्रेजी और फ्रेंच इन दो साम्राज्यों के बीच में रहकर स्याम की सत्ता को बनाये रखने में इनका बड़ा हाथ था। इन्होंने संघराज होने के समय अपने 'रामञ्ञ (बर्मी) निकाय' में सुधार कर 'धम्मयुत्तिक' नाम से उसे आगे बढ़ाया था पर स्याम में भिक्षुओं की सबसे अधिक संख्या 'महानिकाय' को ही मानती थी। महानिकाय तेरहवीं सदी से पहले से ही थाईयों में चला आ रहा था। अशान्ति के समय भागे बर्मी शरणार्थी स्याम में चले आये जिनके साथ उनके भिक्षु (रामञ्ञ) भी स्याम में आ बसे जो उन्नीसवीं सदी में स्याम के राजनीतिकों को अपनी ओर खींचने में सफल हुए, जिसके उदाहरण स्वयं 'महामुकुट वजिरञाण' थे। आज तक सौ वर्षों तक उन्हीं में से स्याम के संघराज होते थे। अभी हाल में ही 'महानिकाय' का संघराज बना है।

(६) ईसाई बनाने का षड्यन्त्र—सत्रहवीं सदी के पूर्वार्ध में ही डच, फ्रेंच और अंग्रेज स्याम को हड़पने में लगे हुए थे। अयोध्या के राजा 'नराइ' (नारायण) को अपने प्रभाव में लाने में (पहले अंग्रेजों और पीछे फ्रांसीसियों का समर्थक) एक ग्रीक महाशय 'फाल्कान' सफल हो गए। वे अपने ही नये कैथोलिक नहीं बने, प्रत्युत थाईयों को भी कैथोलिक बनाना चाहते थे। बौद्ध धर्म बहुत गहराई तक पहुँच गया था। नराई को धर्म बदलने की हिम्मत नहीं हुई। जब फ्रेंच सेना के साथ फ्रेंच सेना भी बैंकाक पहुँच गयी तो स्यामी फ्रांसीसियों के उद्देश्य को समझने लगे। उन्होंने 'फाल्कान' को फांसी पर लटका दिया। मुँ की सेना कठिनाई से भाग सकी। स्याम में उतने ही ईसाई न बन सके जितने वियतनाम में हैं।

स्याम में भी कारण रखना बौद्ध भिक्षुओं के लिए उचित नहीं समझी

जानी इसलिए व्याकरण आदि ही उनके लिखने के विषय होते हैं। आधुनिक ग्रंथों में मुद्रित त्रिपिटक स्याम में ही पहले पहल छपा।

(७) रतनपञ्ञ (१५१७)—ऊपर इनके ग्रन्थ 'जिनकालमाली' का उल्लेख किया जा चुका है। पालि के इस पद्यमय इतिहास में ये लिखते हैं—

त्रिरत्न-वन्दना

"ज्ञानरूपी किरण श्रेष्ठ धर्म-रूपी किरण द्वारा मोह के अत्यन्त घने अन्धकार को नष्ट कर, जिसने विनय के पात्र तीनों वस्तुरूपी कमलों को खिलाया उस बुद्धरूपी सूर्य की मैं वन्दना करता हूँ।

संघ-सहित बुद्ध और धर्म को नमस्कार कर मैंने जो बहुत पुण्यप्रवाह प्राप्त किया उससे नष्ट-बाधावाला हो मैं 'जिनकालमाली' नामक ग्रन्थ को कहता हूँ।"

हरिपुञ्जय वर्णन

"शास्ता के परिनिर्वाण के १२ ४ वर्ष बाद (६६१ ई०) इस चूल सकराज के बाईसवें वर्ष में फाल्गुन पूर्णिमा को 'वासुदेव' नामक ऋषि ने 'हरिपुञ्जय' नगर को बसाया। उसके दूसरे साल 'चम्मदेवी' ने लवपुर (लाव) से आकर 'हरिपुंजय' में राज्य किया। उसके बाद चूल-शकाब्द ४०१ में आदित्य राजा का हरिपुंजय में अभिषेक हुआ। उसके पश्चात् चूल-शकाब्द ५२१ में हरिपुंजय नगर में महाधातु का प्राप्त होना पुरानी कथा में आता है जो वहीं के राजवंश के इतिहास-ग्रन्थ में प्राप्त होता है। प्राचीन समय में वासुदेव सुकदन्त बुद्धजटिल अनुशिष्या में साधु हुए।"

लंका द्वीप में भिक्षु-संघ की स्थापना

"वे स्थविर एक मत हो क्रमशः सिंहल द्वीप में 'वनरतन' स्वामी के पास जा अभिवादन कर, मधुर वचन से सत्कार कर वहीं रहने लगे। उन स्थविरों और 'धम्मकित्ति' (धर्मकीर्ति) आदि महास्थविर-सम्पूर्ण उनतालीस स्थविरों ने सिंहल द्वीप में प्रचलित आचार्य-परम्परा अनुसार

ध्यानादि और उच्चारण-क्रम को सीख उत्तम अर्थ की कामना से उपसम्पदा पाने की प्रार्थना की ।

शास्ता के परिनिर्वाण से १९६८ वर्ष बाद (१४२५ ई०) शक संवत् ७८६ में महासर्व वर्ष में द्वितीय आषाढ़ शुक्ल पक्ष द्वादशी शनिवार, तेरस तिथि ज्येष्ठा नक्षत्र के योग में विद्यमान सिंहलराज (षष्ठ पराक्रमबाहु) द्वारा 'कल्याणी' नामक नगर में बने बेड़े में आरोहण कर 'धम्मचाराचार्य' 'वनरत्न महास्वामी' और उपाध्याय 'धम्मचारी' के साथ बीस गणनात संघ द्वारा उपसम्पादित किये गये ।

वे स्थविर उपसम्पन्न हो धन्तधातु, 'समन्तकूट' के पदचिह्न और सोलह महास्थानों की वन्दना कर आचार्य-उपाध्याय से अनुज्ञा ले क्रमश लौट आये । दुर्भिक्ष के भय से वे सिंहल द्वीप में चार ही मास रहे । लौटते समय उन्होंने उपाध्याय के कार्य के लिए महाविक्रमबाहु और उत्तम प्रज्ञ दो स्थविरों एवं वन्दना के लिए धातु माँगी । उनमें विक्रमबाहु भिक्षु होने से १२ वर्ष के और महाउत्तमप्रज्ञ १० वर्ष के थे । जहाज से आते समय बड़े स्थविर और तीन स्थविर से भेंट हो गयी । उन दोनों महास्थविरों को भी समुद्र में ही उपसम्पन्न कर 'अयोध्यापुर' में अयोध्याधिपति 'परमराज' की रानी के गुरु शीलविशुद्धि महास्थविर और सद्धर्मकोविद महास्थविर को सम्पादित किया । उसके बाद 'सज्जनालय' में पहुँच वहाँ 'बुद्धसागर' स्थविर को उपसम्पादित कर शीघ्र सुखोदया में छ वर्ष रहे ।

—•—

ध्यानादि और उच्चारण क्रम को सीख उत्तम अर्थ की कामना से उपसम्पदा पाने की प्रार्थना की।

शास्ता के परिनिर्वाण से १९६८ वर्ष बाद (१४२५ ई०) शक संवत् ७४६ में महामन्दे वर्ष में द्वितीय आषाढ़ शुक्ल पक्ष द्वादशी शनिवार, तेरस तिथि ज्येष्ठा नक्षत्र के योग में विद्यमान सिंहलराज (षष्ठ पराक्रमबाहु) द्वारा 'कल्याणी' नामक नगर में बने बेड़े में आरोहण कर 'धम्मचरियाचार्य' 'वनरतन महास्वामी' और उपाध्याय 'धम्मचारी' के साथ बीस गणवाले संघ द्वारा उपसम्पादित किये गए।

वे स्थविर उपसम्पन्न हो सत्पात्र 'समन्तकूट' के पदचिह्न और सोलह महास्थानों की वन्दना कर आचार्य-उपाध्याय से अनुज्ञा ले क्रमशः चार मास। दुर्भिक्ष के भय से वे सिंहल द्वीप में चार ही मास रहे। लौटते समय उन्होंने उपाध्याय के कार्य के लिए महाविक्कमबाहु और उत्तम प्रज्ञ दो स्थविरों एवं वन्दना के लिए धम्मबाहु माँगी। उत्तम विक्कमबाहु भिक्षु होने से १५ वर्ष के और महाउत्तमप्रज्ञ १० वर्ष के थे। जहाज में आते समय बड़ा स्थविर और सोम स्थविर से भेंट हो गयी। उन दोनों महास्थविरों को भी समुद्र में ही उपसम्पन्न कर 'अयोध्यापुर' में अयोध्याधिपति 'परमराज' की नगरी के पुत्र शीलविशुद्धि महास्थविर और सद्धर्मकीर्ति महास्थविर का सत्कार किया। उसके बाद 'मर्तबान' में पहुँच वहाँ 'बुद्धसागर' स्थविर को उपसम्पादित कर पीछे सुनोध्या में छः वर्ष रहे।"

## तीसरा अध्याय

## ३ कम्बोज और लाव में थेरवाद तथा पालि

### १ लाव में थेरवाद

लाव के लोग भी थाई जाति के ही हैं। हरिपुंजय के स्वामी थाइयों ने जब थेरवाद स्वीकार किया, तब लावों का भी थेरवादी होना स्वाभाविक था। थाईयों का यह जातीय धर्म होने से युमन् ताई भी थेरवादी हैं यद्यपि उनके पड़ोस का चीन महायानी है। थेरवाद की सरलता और भिक्षुओं की विनय की पाबन्दी आदि गुण सत्य हैं। वहाँ पालि पिटक ही पढ़ा जाता है, लाव भिक्षुओं का पालि में लिखा भी होगा पर उसके बारे में मालूम नहीं हो सका। यही बात युमन् के ताई थेरवादियों के बारे में है।

### २ कम्बोज में थेरवाद

(१) ब्राह्मण धर्म—ईसा की नवमी सदी तक कम्बोज में बौद्धों की नहीं ब्राह्मणों की प्रधानता थी। अंकोरवात तथा अंकोरथोम की इमारतें भी इसी बात का समर्थक हैं। कम्बोज के हजारों संस्कृत शिलालेख भी इसी की पुष्टि करते हैं। यशोवर्मा (८८९–९०९ ई०) ब्राह्मणों का अनुयायी मालूम होता है, पर अंकोरथोम प्रासाद के बिलकुल पास उसने बौद्ध विहार की स्थापना करवाई।[1]

पास के लेख में ही शंकर की स्तुति करने के तीसरे में वर्णन है—

"जिसने स्वर्ग प्रदान करके इस भव के बन्धन से मुक्ति के साधनों को दिखा और को समझाया, जिसने निर्वाणपद को प्रदान किया, उसी बन्धनरहित करुणाहृदय बुद्ध को नमस्कार करता हूँ।"

इसी लेख में आगे लिखा है—

---

१ दे०—"बौद्ध संस्कृति" पृ० १७४–१७५।

"राजाधिराज कम्बुज भूमिपति राजा यशोवर्मा ने बौद्धों के हित के लिए इस सौगताश्रम को बनवाया।

इससे ज्ञात होता है कि ब्राह्मणों के एकान्त प्रेमी कम्बुज राजवंश ने बौद्धों के प्रभाव को स्वीकार किया।

इस अभिलेख में कुलाध्यक्ष द्वारा सम्मान आदि के नियम बताये गये हैं, जो बहुत कुछ शैवाश्रमों (शैव मठों) की भाँति ही हैं—

विद्या-सम्पन्न आचार्य जिसने बौद्ध शास्त्र और व्याकरण पढ़े हैं, उसका सम्मान ब्राह्मण से कुछ कम होना चाहिए।

इससे ज्ञात हुआ है कि कम्बोज देश में ब्राह्मणों का सम्मान बौद्धों से अधिक था।

(२) बौद्ध प्रसार—महापराक्रमबाहु (११६४-८७ ई०) ने कम्बुज राजा के पास उपहार के साथ एक राजकन्या भी भेजी थी। बर्मा के राजा ने उसे पकड़ मँगवाया। उसके प्रतिशोध में पराक्रम ने भी सैनिक अभियान भेजकर बर्मा के कुसुमी बन्दरगाह को लुटवाया। कम्बोजराज जयवर्मा सप्तम (११८२-१२०२) ने पेगू पर अपनी विजयपताका फहराकर बदला लिया। जयवर्मा सप्तम के राज्य की सीमा चीन से बंगाल की खाड़ी तक थी। जयवर्मा के मरने के बाद परम शासन लिखा गया जिससे ज्ञात होता है कि वह बौद्ध था—कट्टर नहीं क्योंकि ब्राह्मणों का प्रभाव अभी कम नहीं हुआ था। उसके एक शिलालेख में आदिनाथ के साथ बुद्ध पूजित हैं फिर बोधिचार्य पूजित हैं जिससे संसार का अर्थ स्पष्ट होता है, उस संघ का वर्णन है फिर क्षत्रपुम के सजीव अवतार लोकेश्वर की वन्दना है। इससे पता लगता है कि उसका आदर स्वरूप पालि बौद्ध धर्म नहीं महायान बौद्ध धर्म था। इसी लेख में आगे कहा गया है—"उसने चम्पा जाकर युद्धक्षेत्र में वहाँ के राजा को पकड़ कर फिर दयावश उसे राज्य देकर छोड़ दिया। उसके इस गौरवपूर्ण कृत्य को दूसरे राजाओं ने सुना। राजा ने अपने गुरु के परिवार को राजवंशिक की भाँति सेनापति की उपाधि दी"[1]।

---

१ द्र०—"बौद्ध संस्कृति" पृ० ६८३।

इससे यह पता चलता है कि तेरहवीं सदी में जहाँ पर महायान-वज्रयान का प्रभाव कम होकर पालि बौद्ध धर्म का प्रभाव बढ़ चुका था। मांस मछली का ग्रहण तथा मद्य से परहेज इसी कारणवश था।

वह फिर लिखता है—

"शैव अपने जूड़ों को लाल या सफेद कपड़ों से बांधते हैं। उनके मन्दिर बौद्ध मन्दिरों से छोटे होते हैं क्योंकि ताव् (ब्राह्मण) धर्म उतना समृद्ध नहीं है जितना कि बौद्ध धर्म। वे दूसरे के हाथ से भोजन नहीं ग्रहण करते और न खुले आम खाते हैं। गृहस्थों के लड़के पढ़ने के लिए भिक्षुओं के पास जाते हैं और बड़े होने पर गृहस्थ बनने के लिए (घर) लौट जाते हैं। लेख साधारणतया काले मृगचर्म पर लिखा जाता है।"

कम्बोज के हजारों शिलालेख संस्कृत में गद्य-पद्य रूप में प्राप्त हैं।

(३) कम्बुज भाषा और संस्कृत—आज भी वहाँ ब्राह्मण धर्म कम नहीं है पर धार्मिक क्षेत्र में पालि का आधिपत्य है। ख्मेर (कम्बोज) लिपि प्राचीन पल्लव तथा चालुक्य लिपियों से उद्भूत है जिनसे सुदूर भारत तथा सिंहल की भी लिपियाँ विकसित हुईं। आज भी कम्बोज भाषा में संस्कृत शब्दों का प्रयोग प्राप्य है जिनका उच्चारण ख्मेरों ने अपने अनुरूप कर लिया है। उदाहरणस्वरूप संस्कृत का 'देवता' शब्द सामान्य ख्मेर भाषा में 'तेपदा' और साहित्यिक ख्मेर भाषा में 'तेवदा' हो जाता है। इसी प्रकार से अन्य शब्द भी हैं।

(४) महायान से हीनयान—कम्बुज में बौद्ध धर्म वज्रयान तक नहीं पहुँचा था। वह महायान तक ही आ पाया था। वज्रयान में पहुँचने पर उसे भारत जावा सुवर्णद्वीप (सुमात्रा) आदि की ही भाँति नष्ट होना पड़ता। लेकिन हीनयान (पालि पिटक) ने आकर उसकी रक्षा कर ली। स्याम (थाई) उस परिवर्तन में सहायक हुआ जहाँ बर्मा पहले ही पहुँच चुका था। थाई 'सुखोदया' को कम्बोज से छीन चुके थे। सिंहल से आकर पालि बौद्ध धर्म को पहले स्यामियों ने स्थापित किया।

## चौथा अध्याय

## ४ आधुनिक भारत में पालि

भारत ने तो चौदहवीं सदी के प्रारम्भ में ही बौद्ध धर्म से छुट्टी पा ली थी परन्तु उस पर बौद्ध धर्म ने जो अमिट सांस्कृतिक प्रभाव छोड़ा था उसके कारण उसे फिर उसे बुलाना पड़ा। इसके निमित्त स्वरूप कितने ही व्यक्ति हैं, जिनमें पहला नाम अनगारिक धर्मपाल का आता है जिन्होंने अपनी मातृभूमि सिंहल को छोड़कर अपना शेष सम्पूर्ण जीवन भारत में इस कार्य के लिए दिया और अन्त में यहीं 'सारनाथ' में इस शरीर-कलेवर को १९३३ ई० में छोड़ा। इसके बाद डाक्टर अम्बेडकर ने लाखों की संख्या में शाक्य-पुत्रों को त्रिरत्न की शरण में खड़ा कर दिया। आज जो बौद्ध धर्म भारत को अपनी ओर खींच सका है, वह पालि बौद्ध धर्म ही है।

पालि-पिटक-ग्रन्थों का भारतीय भाषाओं में विशेषकर बंगला और हिन्दी में अनुवाद प्रस्तुत किया गया। बंगाल में 'चटगाँव' वाले पहले से ही बौद्ध थे पर बंगला में संख्या में उतने ग्रन्थों का अनुवाद न हो सका जितना हिन्दी में आज तक सम्पन्न हो पाया है। 'दीघनिकाय' (राहुल काश्यप) 'मज्झिमनिकाय' (राहुल) 'संयुत्तनिकाय' (काश्यप धर्मरक्षित) 'अङ्गुत्तरनिकाय' (आनन्द कौसल्यायन) 'विनयपिटक' (राहुल) एवं 'जातक' (आनन्द कौसल्यायन) आदि के अनुवाद हिन्दी में हो चुके हैं। 'अभिधम्मपिटक' के मूल ग्रन्थों का अनुवाद करनेवाले तथा पढ़नेवालों दोनों ही के लिए हौवा-सा है। अतः इस ओर प्रवृत्ति नहीं हो रही है परन्तु 'अभिधम्मपिटक' के सारभूत ग्रन्थ' अभिधम्मत्थसङ्गह' (आचार्य अनुरुद्ध कृत) का हिन्दी अनुवाद भदन्त आनन्द कौसल्यायन ने कर दिया है।

भारत में आज लाखों नर-नारी बौद्ध-धर्म में दीक्षित हुए हैं और हो रहे हैं। इनके शील-ग्रहण की वाणी पालि में उच्चरित होती है। भारत का

ही मूल पालि साहित्य सिंहल बर्मा कम्बोज तथा स्याम की लिपियों में छपा था। रोमन लिपि में भी वह 'पालि टेक्स्ट सोसायटी' की कृपा से प्रकाशित हो गया था। परन्तु भारत की किसी भी लिपि में उसका न होना लज्जा की बात थी। हाल में ही नव नालन्दा ने इस कार्य को प्रारम्भ किया और कुछ ही वर्षों में विपुल गति से नागरी में सम्पूर्ण त्रिपिटक-प्रकाशन कार्य को भिक्षु जगदीश काश्यप तथा उनकी शिष्यमण्डली ने सम्पन्न कर डाला। इस महत्त्वपूर्ण प्रकाशन का श्रेय भिक्षु जगदीश काश्यप को है।

काश्यप जी तथा पं० क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय के निर्देशन में वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय भी अट्ठकथाओं के नागरी संस्करण का प्रकाशन प्रारम्भ करनेवाला है और इस सम्बन्ध में सर्वप्रथम 'जातकट्ठकथा' को लिया गया है।

पालि साहित्य का बृहद् इतिहास हिन्दी में डाक्टर भरतसिंह उपाध्याय द्वारा प्रस्तुत हो चुका है। वर्तमान ग्रन्थ को १५० पृष्ठों में लिखना था इसलिए बहुत विस्तार नहीं किया जा सका। पालि भाषा-काव्य के सौन्दर्य को व्यक्त करने के लिए 'पालि काव्यधारा' लिख चुका हूँ जो जल्दी ही 'साहित्य अकादमी' से प्रकाशित होने जा रही है।

—०—

## चौथा अध्याय

### ४ आधुनिक भारत में पालि

भारत ने तो चौदहवीं सदी के प्रारम्भ में ही बौद्ध धर्म से छुट्टी पा ली थी परन्तु उस पर बौद्ध धर्म ने जो अमिट सांस्कृतिक प्रभाव छोड़ा था उसके कारण उसे फिर उसे बुलाना पड़ा। इसके निमित्त स्वरूप कितने ही व्यक्ति हैं, जिनमें पहला नाम अनगारिक धर्मपाल का आता है जिन्होंने अपनी मातृभूमि सिंहल को छोड़कर अपना शेष सम्पूर्ण जीवन भारत में इस कार्य के लिए दिया और अन्त में यहीं 'सारनाथ' में इस शरीर-कलेवर को १९३३ ई० में छोड़ा। इसके बाद डाक्टर अम्बेडकर ने लाखों की संख्या में भारत-पुत्रों को त्रिरत्न की शरण में खड़ा कर दिया। आज जो बौद्ध धर्म भारत को अपनी ओर खींच सका है, वह पालि बौद्ध धर्म ही है।

पालि-पिटक-ग्रन्थों का भारतीय भाषाओं में विशेषकर बंगला और हिन्दी में अनुवाद प्रस्तुत किया गया। बंगाल में 'चटगाँव' वाले पहले से ही बौद्ध थे पर बंगला में संख्या में उतने ग्रन्थों का अनुवाद न हो सका जितना हिन्दी में आज तक सम्पन्न हो पाया है। 'दीघनिकाय' (राहुल काश्यप) 'मज्झिमनिकाय' (राहुल) 'संयुत्तनिकाय' (काश्यप धर्मरक्षित), 'अङ्गुत्तरनिकाय' (आनन्द कौसल्यायन) 'विनयपिटक' (राहुल) एवं 'जातक' (आनन्द कौसल्यायन) आदि के अनुवाद हिन्दी में हो चुके हैं। 'अभिधम्मपिटक' के मूल ग्रन्थों का अनुवाद करनेवाले तथा पढ़नेवालों दोनों ही के लिए समस्या-सा है। अतः इस ओर प्रवृत्ति नहीं हो रही है परन्तु 'अभिधम्मपिटक' के सारभूत ग्रन्थ 'अभिधम्मत्थसङ्गह' (आचार्य अनुरुद्ध कृत) का हिन्दी अनुवाद भदन्त आनन्द कौसल्यायन ने कर दिया है।

भारत में आज लाखों नर-नारी बौद्ध-धर्म में दीक्षित हुए हैं और हो रहे हैं। इनके शील-शरण की वाणी पालि में उच्चरित होती है। भारत का

ही मूल पालि साहित्य सिंहल, बर्मा, कम्बोज, तथा स्याम की लिपियों में छपा था। रोमन लिपि में भी वह 'पालि टेक्स्ट सोसायटी' की कृपा से प्रकाशित हो गया था। परन्तु भारत की किसी भी लिपि में उसका न होना लज्जा की बात थी। हाल में ही नव नालन्दा ने इस कार्य को प्रारम्भ किया और कुछ ही वर्षों में विद्युत गति से नागरी में सम्पूर्ण त्रिपिटक-प्रकाशन कार्य को भिक्षु जगदीश काश्यप तथा उनकी शिष्यमण्डली ने सम्पन्न कर डाला। इस महत्त्वपूर्ण प्रकाशन का श्रेय भिक्षु जगदीश काश्यप को है।

काश्यप जी तथा पं० क्षेत्रेशचन्द्र चट्टोपाध्याय के निर्देशन में वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय भी अट्ठकथाओं के नागरी संस्करण का प्रकाशन प्रारम्भ करनेवाला है और इस सम्बन्ध में सर्वप्रथम 'जातकट्ठकथा' को लिया गया है।

पालि साहित्य का बृहत् इतिहास हिन्दी में डाक्टर भरतसिंह उपाध्याय द्वारा प्रस्तुत हो चुका है। वर्तमान ग्रन्थ को १५० पृष्ठों में लिखना था इसलिए बहुत विस्तार नहीं किया जा सका। पालि-भाषा-काव्य के सौन्दर्य को व्यक्त करने के लिए 'पालि काव्यधारा' लिख चुका हूँ, जो जल्दी ही 'साहित्य अकादमी' से प्रकाशित होने जा रही है।

---